दृक्सिद्धं निरयणञ्च चित्रापक्षीयमुत्तमम् । "विद्यापीठस्य पञ्चाङ्गम्" भूमौ विजयतेतराम्।।

ISSN 2229-3450

दृक्सिद्ध निरयण भारतीय








**राजा-मंगल**

विक्रम संवत्-२०७८
शक-संवत्-१९४३

**मन्त्री-मंगल**

भा०गणराज्य-संवत् ७४-७५
ईशवीय-सन् २०२१-२०२२

# विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग

श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विश्वविद्यालय
(केन्द्रीय-विश्वविद्यालय)
बी-४, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली - ११००१६

वर्ष : ३९

संवत्सर - राक्षस

मूल्य रु. ५०/-



पञ्चाङ्ग-प्रवर्तक
स्व. म.म.पं. कल्याणदत्त शर्मा
''राष्ट्रपति-सम्मानित''

प्रधान-सम्पादक
**प्रो० रमेश कुमार पाण्डेय**
कुलपति

सम्पादक :
**प्रो. प्रेमकुमार शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग
प्रमुख, वेदवेदाङ्गसंकाय

**प्रो. बिहारीलाल शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग



प्रेरणास्रोत
स्व. प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी
''राष्ट्रपति-सम्मानित''

## सम्पादक मण्डल

1. प्रो. विनोद कुमार शर्मा 'आचार्य एवं ज्योतिषविभागाध्यक्ष'
2. प्रो. नीलम ठगेला 'आचार्या, ज्योतिष-विभाग'
3. प्रो. दिवाकर दत्त शर्मा 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
4. प्रो. परमानन्द भारद्वाज 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
5. डॉ. सुशील कुमार 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
6. डॉ. फणीन्द्र कुमार चौधरी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
7. डॉ. रश्मि चतुर्वेदी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'


## श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विश्वविद्यालय
(केन्द्रीय-विश्वविद्यालय)
बी-4, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली-110 016

# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विश्वविद्यालय, नई दिल्ली - ११००१६

## संक्षिप्त-परिचय

भारत की राजधानी दिल्ली में एक अन्तर्राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान के अभाव की पूर्ति के लिए स्वर्गीय ''प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी'' की प्रेरणा से अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने विजयदशमी विक्रम-संवत् २०२० को संस्कृत विद्यापीठ की स्थापना की। उस समय इस विद्यापीठ का नाम अखिल भारतीय संस्कृत विद्यापीठ रखा गया और भारत के तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी ने इसके शासन निकाय की अध्यक्षता स्वीकार की। स्वर्गीय श्री शास्त्री जी की प्रेरणा एवं उनकी संस्कृत तथा भारतीय संस्कृति में अगाध निष्ठा से विद्यापीठ की समस्त प्रवृत्तियों को बड़ा बल मिला और अपनी स्थापना के दो-तीन वर्षों में ही इस विद्यापीठ ने देश के संस्कृत-शिक्षण-संस्थानों में अपना विशिष्ट स्थान बना लिया।

उनके निधन के उपरान्त विद्यापीठ की स्थापना में उनके महनीय योगदान और इस संस्था के साथ शास्त्री जी के ऐतिहासिक सम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए दिनांक ०२ अक्टूबर १९६६ ई० को भारत की तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भारत सरकार द्वारा इसका अधिग्रहण करके इसका नाम श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ रखने की घोषणा की। श्रीमती इन्दिरा गांधी ने स्वयं विद्यापीठ के सभापति पद को स्वीकार किया। उनके सभापतित्व तथा तत्कालीन दिल्ली के उपराज्यपाल डॉ. आदित्य नाथ झा के कार्यवाहक सभापतित्व में इस विद्यापीठ ने प्रगति का एक महत्त्वपूर्ण दौर पूरा किया।

प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की घोषणा के अनुसार भारत सरकार ने शिक्षा मन्त्रालय में स्वायत्तसंस्था के रूप में ०१ अप्रैल १९६७ को विद्यापीठ का अधिग्रहण कर इसके संचालन के लिए एक सभा नियुक्त की। दिनांक २१ दिसम्बर १९७० ई. से इस विद्यापीठ का प्रबन्ध 'राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान' के अन्तर्गत दिया गया तब से इस विद्यापीठ का नाम 'श्री लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ' रखा गया।

भारत सरकार के मानव संसाधन विकास मंत्रालय, शिक्षा विभाग की अधिसूचना सं. F.२/४५ U.३ दिनांक १६ नवम्बर १९८७ द्वारा इस विद्यापीठ को ''मानित-विश्वविद्यालय'' का स्तर प्रदान किया गया।

इसके संचालन के लिए श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ नाम से एक स्वायत्त समिति का पंजीकरण कर इसकी व्यवस्था उक्त समिति को स्थानान्तरित की गई है। मानित-विश्वविद्यालय के रूप में इसका उद्घाटन भारत के तत्कालीन राष्ट्रपति म. म. रामास्वामी वैंकटरामन् द्वारा २३ फरवरी १९९१ को किया गया।

भारत सरकार द्वारा जारी अधिसूचना सं. F. No. 4-4/2018-Skt-II दिनाङ्क १७.०४.२०२० के अनुसार श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ (मानित-विश्वविद्यालय) को श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विश्वविद्यालय (केन्द्रीय-विश्वविद्यालय) घोषित किया गया। श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विश्वविद्यालय द्वारा जारी अधिसूचना सं. F.No.1(149)/ LBSV/Admn/2019-20/20 दिनाङ्क ३०.०४.२०२० के अनुसार केन्द्रीय विश्वविद्यालय के रूप में कार्य प्रारम्भ किया गया। विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति **पद्मश्री श्रद्धेय डॉ. मण्डन मिश्र जी** ने अप्रतिम समर्पण भाव से इस कल्पवृक्ष का आरोपण किया, वर्तमान में इसके **कुलाध्यक्ष महामहिम राष्ट्रपति श्रीरामनाथ कोविंद जी** के मार्गदर्शन में एवं **कुलाधिपति डॉ. हरिगौतम जी** के कुशल नेतृत्व में यह विश्वविद्यालय पल्लवित, पुष्पित एवं फलीभूत हो रहा है।

वर्तमान में यह विश्वविद्यालय शास्त्री, शिक्षा-शास्त्री, आचार्य, शिक्षाचार्य, विशिष्टाचार्य, विद्यावारिधि एवं विद्या-वाचस्पति उपाधियों के लिए अध्ययन-अध्यापन, प्रशिक्षण एवं शोध कार्य की व्यवस्था कर रहा है।

विश्वविद्यालय ने अब तक ५३० पी-एच.डी. तथा ११२ उच्चकोटि के प्रकाशन राष्ट्र को समर्पित किए हैं। वर्तमान में ४४१ विद्यार्थी विभिन्न विभागों में शोध के लिए पंजीकृत हैं, जिनमें ४९ छात्र ज्योतिष शास्त्र के विविध विषयों पर शोधकार्य कर रहे हैं। जुलाई २०१३ से ज्योतिष विभाग द्वारा षाण्मासिक **'भैषज्य-ज्योतिषमञ्जूषा'** शोध-पत्रिका का प्रकाशन किया जा रहा है। विश्वविद्यालय के प्राध्यापकों एवं शोधकर्ताओं के शोधात्मक आलेख त्रैमासिक शोध पत्रिका **''शोधप्रभा''** में भी प्रकाशित किये जाते हैं ।

## प्रस्तावना

भारतीय ज्योतिष-शास्त्र की एक प्रमुख विशेषता है, कि यह प्रत्यक्ष शास्त्र है। सौरमण्डलीय ग्रहों की गति, स्थिति, उदय, अस्त, मार्गत्व, वक्रत्व, ग्रहण एवं चन्द्रकलाओं की ह्रास-वृद्धि आदि कुछ ऐसी घटनायें हैं, जो हजारों-हजारों वर्षों से इसकी प्रत्यक्षता की गवाही दे रही हैं। ज्योतिष-शास्त्र में प्रत्यक्षता का अर्थ होता है- **''गणितागत परिणाम का ज्यों का त्यों दिखलाई देना।''** उदाहरणार्थ जिस समय गणित से पूर्णिमा आए और उस समय चन्द्रमा का परिपूर्ण बिम्ब दिखलाई दे अथवा जिस समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण गणित से निकाला जाए और उसी समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण पड़े अथवा गणित से ग्रहों के उदयास्त का जो समय बतलाया जाए, उसी समय ग्रहों का उदयास्त हो, इस प्रकार के गणितागत परिणामों का यथावत् घटित होना प्रत्यक्षता कही जाती है।

**'प्रत्यक्षं ज्योतिषं शास्त्रम्'** की उद्घोषणा करने वाले वसिष्ठ एवं पाराशर प्रभृति महर्षियों ने इस प्रकार के सत्यों एवं सिद्धांतों को दो प्रकारों से ज्ञात किया था। १-अन्तर्दृष्टि (Intuition) एवं, २-पर्यवेक्षण (Observation)। अन्तर्दृष्टि या दिव्यदृष्टि एक ऐसी वैयक्तिक क्षमता है, जिसके द्वारा विचार-तरंगों में आन्दोलित तथ्यों को यथावत् आत्मसात् किया जा सकता है। तथ्य एवं सत्य दोनों को जानने की यह एक सयुक्तिक विधा है। क्योंकि यह विचारणीय पदार्थ के विहित गुण-दोषों का ही विवेचन नहीं करती, वरन् यह सर्वथा उदासीन या तटस्थ रहकर उसके सम्पूर्ण स्वरूप का यथावत् अवलोकन भी करती है। इसलिए अन्तर्दृष्टि अभिज्ञान (Intuitive Cognition) में सदैव एक मौलिक प्रकार की निश्चिन्तता एवं विश्वसनीयता पाई जाती है।

हमारे महर्षियों ने इसके साथ-साथ पर्यवेक्षण का सतत उपयोग किया था। वे अकेली-अकेली एवं सामूहिक घटनाओं को बार-बार घटित होने वाली ग्रहों की गतिविधियों के प्रकाश में ध्यानपूर्वक देखते थे और ग्रहों की गतिविधियों की आवृत्ति के साथ-साथ उनकी जनसमुदाय पर पड़ने वाली शारीरिक एवं मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रियाओं का अवलोकन करते थे। इस प्रकार सैंकड़ों वर्षों के पर्यवेक्षण ने क्रान्तिद्रष्टा ऋषियों को समाहित कर दिया, कि राशिचक्र की राशिविशेष में ग्रहविशेष की विशिष्ट गतिविधि का तत्काल जन्म लेने वाले एवं जीवित मानवों पर एक सविशेष प्रकार का प्रभाव पड़ता है।

इस प्रकार की अन्तर्दृष्टि एवं पर्यवेक्षण की विधियों में ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके मानव जीवन पर पड़ने वाले प्रभावों का एकत्र संकलित स्वरूप भारतीय ज्योतिषशास्त्र है। यदि संक्षेप में कहा जाए तो यह शास्त्र उन सत्यों एवं सिद्धांतों का ज्ञानकोष है - जिनके द्वारा ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके समस्त परिणामों को जाना जा सकता है। भारतीय ज्योतिष-शास्त्र के मनीषियों की यह सर्वसम्मत मान्यता है, कि जीवन में घटित होने वाली समस्त घटनायें ग्रह-नक्षत्रों की गतिविधियों के साथ सापेक्षता रखती हैं। ग्रहों की गति एवं स्थिति को काल कहते हैं। चूँकि यह शास्त्र ग्रहों की गतिविधि अर्थात् काल तथा जीवन में घटित होने वाली घटना अर्थात् उसका परिणाम इन दोनों के बारे में सांगोपांग विवेचन करता है, अतः यह कालविज्ञान कहलाता है। काल के विविध मानों में तिथि, नक्षत्र, योग, करण एवं वार - ये पाँच अंग प्रधान होते हैं, जिन्हें पञ्चाङ्ग कहते हैं। इनकी जानकारी के बिना न तो श्रौत एवं स्मार्त्त कर्मों का विधान किया जा सकता है और न ही नित्य, नैमित्तिक एवं प्रायश्चित्त कर्मों का अनुष्ठान किया जा सकता है। सभी प्रकार के व्रत, पर्व एवं उत्सवों की जानकारी हमें पञ्चाङ्ग से ही मिलती है। अतः समस्त धार्मिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक कार्यों के यथासमय सम्पादन में पञ्चाङ्ग हमारी सर्वाधिक सहायता करता है।

पञ्चाङ्ग में तिथ्यादि के मानों को अप्रत्यक्ष या अदृश्य कहकर उनकी स्थूल गणना, मकरन्द एवं ग्रहलाघव आदि की सारिणियों से करने के आग्रह और प्रमाण के लिए सूर्य-सिद्धांत का उल्लेख किया जाता है, जबकि सूर्य सिद्धांतकार दृक्तुल्यता के समर्थक हैं, यथा -

**तत्तद्गतिवशान्नित्यं यथा दृक्तुल्यतां ग्रहाः।**
**प्रयान्ति तत्प्रवक्ष्यामि स्फुटीकरणमादरात्॥**

इसके साथ-साथ सिद्धान्त ग्रन्थों के प्रणेता प्रायः सभी आयार्चों ने दृक्तुल्य ग्रहों के द्वारा तिथ्यादि आनयन को व्रत-पर्व, एवं उत्सवों के लिए उपयोगी माना है,

यथा - **यस्मिन् पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम्।**
**दृश्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादिनिर्णयम् ॥** - वशिष्ठ
**यात्राविवाहोत्सवजातकादौ खेटैः स्फुटैरेव फलस्फुटत्वम्।**
**स्यात्प्रोच्यते तेन नभश्चराणां स्फुटक्रिया दृग्गणितैक्यकृद्या॥**

-भास्कराचार्य

**तेभ्यः स्याद् ग्रहणादिदृक्सममियं प्रोक्ता मया सा तिथिः।**
**ग्राह्या मंगलधर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा॥** -तिथिचिन्तामणि

मानव संसाधन विकास मन्त्रालय, भारत सरकार एवं राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान के द्वारा प्रवर्तित शास्त्रचूडामणि योजना में राष्ट्रपति-सम्मानित ज्योतिष यन्त्रालय जयपुर के भूतपूर्व अध्यक्ष स्व. म.म. पं0 कल्याणदत्त शर्मा जी की सेवायें इस विद्यापीठ को प्राप्त हुईं । श्री शर्मा जी वेधशाला एवं भारतीय गणित के प्रमुख विद्वान् थे। उनके अहर्निश चिन्तन एवं प्रयत्न से विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का श्रीगणेश हुआ।

श्री शर्मा जी को भी इस कार्य को आगे बढ़ाने के लिए एक कर्मठ एवं शास्त्रीय परम्परा में निष्णात प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी जी का पूर्ण सहयोग प्राप्त हुआ। परिणाम स्वरूप इन दोनों विद्वानों ने सन् १९८२ ई. के ग्रीष्मावकाश में अथक परिश्रम से वि. संवत् २०४० के पञ्चाङ्ग-गणित का कार्य सम्पन्न करके इसे सम्पादन के लिए तत्कालीन ज्योतिष- विभागाध्यक्ष प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी जी को सौंपा। प्रो. चतुर्वेदी जी ने शीघ्र ही इसका सम्पादन करके विद्यापीठ पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ पञ्चाङ्ग गोष्ठी का प्रस्ताव विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति एवं तत्कालीन प्राचार्य श्रद्धेय पद्मश्री डॉ. मण्डन मिश्र जी को प्रस्तुत किया।

दिनांक ०५ अक्टूबर १९८२ को विद्यापीठ में सम्पन्न पञ्चाङ्गगोष्ठी के अनुसार इस पञ्चाङ्ग का निर्माण ग्रीन्विच से पूर्वी रेखांश ७७°-१२', उत्तरी अक्षांश २८°-३८' अर्थात् भारत की राजधानी दिल्ली को आधार मानकर चित्रापक्षीय एवं निरयण पद्धति से किया गया है। इस पञ्चाङ्ग में दैनिक स्पष्टग्रह, दैनिक लग्नसारिणी, जन्म-पत्री एवं वर्षफल के निर्माण की सुगम सारिणियाँ, उत्तरी भारत के प्रमुख नगरों की लग्न सारिणियाँ, व्रत-पर्व एवं उत्सवों की वर्गीकृत सूची, मांगलिक मुहूर्तों की तालिका, राहुकाल, लोकभविष्य एवं मेलापक जैसे लोकोपयोगी विषयों का समावेश किया गया है, जो एक प्रमुख पञ्चाङ्ग के लिए आवश्यक होते हैं।

वि. संवत् २०७८ के विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग के व्रत-पर्व एवं उत्सवों का धर्मशास्त्रीय नियमों के आधार पर निर्णय करने के लिए एक कार्यशाला का आयोजन दिनाङ्क १९, २०, एवं २१ जनवरी २०२१ को विश्वविद्यालय में किया गया, जिसमें ज्योतिष-विभागाध्यक्षचर प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी, एवं ज्योतिष-विभागीय प्राध्यापकों प्रो. प्रेम कुमार शर्मा, प्रो. बिहारी लाल शर्मा, प्रो. विनोद कुमार शर्मा, प्रो. नीलम ठगेला, प्रो. दिवाकर दत्त शर्मा, प्रो. परमानन्द भारद्वाज, डॉ. सुशील कुमार, डॉ. रश्मि चतुर्वेदी, अतिथि प्राध्यापक डॉ. रतीश झा, अंशकालीन पाठ्यक्रम प्राध्यापक श्री खेमराज रेग्मी एवं धर्मशास्त्र प्राध्यापिका डॉ. मीनाक्षी मिश्र ने भाग लिया। इसका सम्पादन प्रो. प्रेम कुमार शर्मा एवं प्रो. बिहारी लाल शर्मा द्वारा ज्योतिष-विभागीय विद्वानों के सहयोग से किया गया। पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ वित्ताधिकारी एवं कुलसचिव (प्रभारी) श्रीमती अलका राय, उपकुलसचिव (लेखा) श्री अजय कुमार टण्डन का प्राशासनिक कार्यों में अद्वितीय सहयोग रहा है। मैं इन सभी महानुभावों को धन्यवाद देता हूँ। विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का यह उनतालीसवाँ अंक विज्ञजनों के हाथों में समर्पित करते हुए मैं अपार हर्ष का अनुभव कर रहा हूँ। आशा है आपका आशीर्वाद एवं परामर्श हमारे इस प्रयास को और अधिक उपयोगी बनाने में सहायक होगा।

**माघ शुक्ल पञ्चमी, मंगलवार**
**वसन्त पञ्चमी**
**दिनाङ्क १६ फरवरी २०२१ ई.**

**प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय**
**कुलपति**
**प्रधान-सम्पादक**

# विषय-सूची

श्रीमङ्गलमूर्त्तये नमः

श्रीवाग्देवतायै नमः

सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च
सोमसूर्यानिलाकल्पामकल्पामिन्दुशेखराम्।
पञ्चबिन्दुं हरेः शक्तिं पञ्चकृत्यकरीं नुमः॥
पञ्चदेवात्मको भूत्वा पञ्चशक्तिसमन्वितः।
पञ्चसृष्टिमधिष्ठाय प्रपञ्चरहितोऽवतु ॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहे कुर्याद् ध्वजारोपणम्
स्नानं मङ्गलमाचरेद्द्विजवरैः सार्धं सुपूजोत्सवम् ।
देवानां गुरुयोषिताञ्च विभवाऽलङ्कारवस्त्रादिभिः
सम्पूज्यो गणकः फलञ्च श‍ृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः।
सुपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः॥
मरीचिहिङ्गुलवणजीरकेण च संयुतम्।
अजमोदायुतं कृत्वा भक्षयेद् रोगशान्तये॥

संवत्सरादिफलश्रवणमाहात्म्यम्-

राज्यं स्यादचलं नृपश्रवणतो मन्त्रीश्रवात् कौशलं,
धान्येशाद् विमला स्थिरा च सुरसावाणी भवेन्मेघपात्।
धर्मे बुद्धिरधिष्ठिता रसपतेर्दीर्घायुषत्वं भवेत्,
सस्येशाद् विमलामतिः शुभकरी राजा बलिः श्रूयताम्॥

अथ कल्पादितो गतवर्षाणि १९७२९४९१२२ सृष्टितो गताब्दाः१९५५८८५१२२ कृतयुगप्रमाणं १७२८००० अस्मिन् युगे श्रीविष्णुमत्स्यकच्छपवराहनृसिंहाऽवताराः। त्रेतायुगप्रमाणं १२९६००० युगेऽस्मिन् श्रीवामनपरशुराम-रामचन्द्राऽवताराः। द्वापरयुगप्रमाणं ८६४००० अस्मिन् युगे कृष्णबलरामावतारौ। कलियुगप्रमाणं ४३२००० तन्मध्येऽहिंसाव्रती श्री बुद्धाऽवतारोऽभवत्। साम्प्रतं गतकलिवर्षाणि ५१२० भोग्यवर्षाणि ४२६८८० । कलियुगस्य ८२१ वर्षावशेषकाले कल्क्यवतारः स्यात्।

कार्तिकशुक्लनवम्यां प्रथमप्रहरे श्रवणनक्षत्रे वृद्धियोगे कृतयुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ० पुण्यं २०। वैशाखशुक्लतृतीयायां चन्द्रे रोहिणीनक्षत्रे द्वितीयप्रहरे शोभनयोगे त्रेतायुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ५ पुण्यं १५। माघकृष्णामावस्यायां शुक्रे तृतीयप्रहरे धनिष्ठानक्षत्रे वरीयान्योगे द्वापरोत्पत्तिः। तत्र पापं १० पुण्यं १०। भाद्रपदकृष्णत्रयोदश्यां रवौ कृत्तिकानक्षत्रे व्यतीपातयोगे निशीथे कलियुगोत्पत्तिः। तत्र पापं १५ पुण्यं ५।

श्रीरामरावणयुद्धतो गता वत्सराः ८८०१६२ । श्रीकृष्णावतारतो गताब्दाः ५२५६ । महाभारतयुद्धतो गताब्दाः ५१२१ । श्रीमहावीर (जैन) निर्वाणसम्वत् २५४६-२५४७ । श्रीबुद्धसम्वत् २६४३ - २६४४। श्रीमन्नृपतिवीर-विक्रमादित्यराज्यात् गताब्दाः २०७७ । श्रीशालिवाहनराज्यात् गताब्दाः १९४२, श्रीलक्ष्मणसम्वत् ९१२-९१३ । अंग्रेजीसम्वत् २०२१-२०२२ ई. सन्, फसली सन् १४२८-१४२९ । तत्र बार्हस्पत्यमानेन प्रभवादिषष्ट्यब्दानां मध्ये 'राक्षसः' नामसम्वत्सरः। तत्र मेषाऽर्कसमये गतमासादिः ००/१२/४२/०० भोग्यमासादिः ११/१७/२८/०० सङ्कल्पादौ वर्षान्तं यावत् 'राक्षसः' नाम सम्वत्सरः प्रयोक्तव्यः। इन्द्राग्निदेवदैवतं युगम्। वर्षनाम 'श्रावण' इति। मेघनाम 'संवर्तः'। रोहिणीनिवासः 'समुद्रतटे'। समयनिवासः 'रजकगृहे।' भारतीयगणराज्य- सम्वत् ७२ - ७३ ।

## आकाशस्थ ग्रहमन्त्रिपरिषद्

**( विभागाधिकारियों के नाम तथा उनके शुभाशुभ फल )**

### 'राक्षस' सम्वत्सर का फल-

**प्रजायां मध्यमसुखं तदधीशाहवोन्वहम् ।**
**निष्क्रिया राक्षसाब्दे तु राक्षसा इव जन्तवः॥**

राक्षस नामक संवत्सर में प्रजा को मध्यम सुख की प्राप्ति होती है। राजाओं में प्रतिदिन युद्ध की स्थिति बनी रहती है तथा सभी जीव राक्षसी वृत्ति का आचरण करते हैं।

**कोद्रवाः शालिमुद्गाश्च पीड्यन्ते च वरानने।**
**शुकधान्यानि ज्ञायन्ते राक्षसे मुखराज्ञः प्रजाः॥**

राक्षस संवत्सर में कोदो, शाली और मूँग की हानि होती है। स्थूल धान की अच्छी उपज होती है तथा प्रजावर्ग वाचाल होते हैं।

**कोद्रवाशालिमुद्गादि पीडिता स्युर्वरानने।**
**सर्वधान्यानि चार्धाङ्गि राक्षसे पीडिताः प्रजाः॥**

राक्षस सम्वत्सर में कोदो, शालिधान और मूँग की उपज अच्छी होती है तथा इसके अतिरिक्त अन्य सभी धान्य नष्ट होते हैं परिणामस्वरूप प्रजा पीड़ित अर्थात् दुःखी रहती है।

**" राक्षसः क्षयकरस्तथा ग्रीष्मधान्यजननः"**

राक्षस सम्वत्सर में सभी प्रकार के पदार्थों, द्रव्यों और धान्यों की हानि होती है किन्तु ग्रीष्म धान्य (यव, गेहुँ, चना इत्यादि) की उत्पत्ति अच्छी होती है।

**नश्यन्ति सर्वसस्यानि रोगार्तिश्च महर्घता।**
**प्रजानाशो भयं घोरं राक्षसे गौरि। पीडनम्॥**

भगवान शिव पार्वती से कहते है कि! राक्षस नाम सम्वत्सर में प्राकृतिक प्रकोपों एवं अव्यवस्था के कारण फसलों की हानि, विभिन्न रोगों एवं महामारी से जनता पीड़ित रहती है। आवश्यक वस्तुओं के मूल्यों में महंगाई बढ़ेगी तथा हर तरफ भय-पीड़ा का वातावरण रहता है तथा युद्ध, प्राकृतिक प्रकोपों आदि से व्यापक जन-धन हानि होती है।

**स्वस्वकार्येरताः सर्वेमध्यसस्यार्घवृष्टयः।**
**राक्षसाब्देऽखिला लोका राक्षसा इव निष्क्रियाः॥**

राक्षस नामक सम्वत्सर में सभी प्राणी स्वार्थवश अपने-अपने कार्यो में संलिप्त रहेंगे। मध्यम वृष्टि होने के बावजूद भी सभी धान्यों के मूल्यों में वृद्धि होगी। विश्व के सभी लोग राक्षसों की तरह आचरण करने लगेंगे अर्थात् जनता की राक्षसीय प्रवृत्ति रहेगी।

### राजा मंगल का फल -

**भौमे नृपे वह्निभयं नराणां चौराकुलं पार्थिवविग्रहश्च।**
**दुःखं प्रजाव्याधिवियोगपीडा स्वल्पं पयो मुञ्चति वारिवाहः॥**

चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को मंगलवार होने के कारण नव आनन्द नामक संवत्सर का राजा मंगल है।

यदि वर्षेश अर्थात् वर्ष का राजा मंगल हो तो मनुष्यों को अग्निभय, चोरों के उत्पात से आक्रान्त, राजाओं में विग्रह, जनता को दुःख तथा रोग से पीड़ा होती है। पृथ्वी पर बादलों द्वारा स्वल्प वर्षा होगी।

**जनता भ्रमिता सर्वाश्चतुष्पदाः प्रपिडिताः।**
**त्रिफला सकला धात्री नौकावाहनवत्सरे ॥**

मंगल के वर्षेश होने के कारण प्रजा अग्निभय, चोर भय, युद्ध, दुःख और रोग आदि से पीड़ित रहेगी। वर्तमान संवत् का वाहन नौका होने के कारण पूर्ण संवत्सर जनता भ्रमित रहेगी। चौपायों को पीड़ा एवं कष्ट होगाा तथा पृथ्वी विविध प्रकार की फसलों, वनस्पतियों एवं फलों की उत्पत्ति से हरी-भरी रहेगी।

**मन्त्री मंगल का फल -**

**अवनिजो ननु मंत्रिपदं गतो भवति दस्युगदादिजवेदना।**
**जनपदेषु जयं सुखसंचयं न बहु गोषु पयो द्विजकर्म च॥**

नव संवत्सर में मन्त्री मंगल होने से जनता चोरों और रोगों से पीड़ित रहेगी। जनपदों में विजय से सुख की वृद्धि होगी, गायों के दूध की उपलब्धि न्यूनतम मात्रा में होगी तथा विप्रलोग स्वकर्म में संलग्न रहेंगे।

**धान्येश बुध का फल -**

**बहुसस्ययुता पृथ्वी रसानां च महर्घता।**
**नीतियुक्ताः सदा भूपा बुधे धान्याधिपे सति॥**

धान्येश बुध होने से पृथ्वी विभिन्न फसलों से भरपूर रहेगी तथा रसीले पदार्थों के मूल्य में वृद्धि होगी। राजा लोग नीति पूर्वक कार्यों मे संलग्न रहेंगे।

**सस्येश शुक्र का फल -**

**शुक्रो यदा धन्यपतिर्धरायां मेघो जलं वर्षति शोभनं च।**
**गोधूमशालीक्षुघनप्रियंगुवृक्षेषु पुष्पाणि सुखप्रदानि ॥**

यदि सस्येश शुक्र हो तो पृथ्वी पर मेघों के बरसने से शोभन वर्षा होती है। धान, गेहूँ, ईख, नागरमोथा, कंगुनी का उत्पादन अधिक मात्रा में होता है तथा वृक्षों में फूल और फल सुख देने वाले होते हैं।

**मेघेश मंगल का फल -**

**अवनिजे जलदस्य पतौ भूवि श्रुतिविचारविहीनपराभवाः।**
**क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रचुरं बहुतापदम्॥**

यदि मेघेश मंगल हो तो राजा तथा प्रजा का शास्त्रविहीन आचरण होता है परिणामस्वरूप राष्ट्र की पराजय की स्थिति निरंतर बनी रहती है। देश में कुछ स्थानों पर अधिक तो कहीं अल्प वर्षा (खण्डवृष्टि) मनुष्यों को संतापदायक होती है।

**रसेश सूर्य का फल -**

**रसपतौ तरणौ धरणी तदा विरसभोगतथाल्पपयोधरा।**
**वसनतैलघृतप्रियमानवाः सुखरसं च भुनक्ति महीपतिः॥**

संवत् का रसेश रवि होने पर पृथ्वी पर वर्षा की कमी होती है तथा परिणाम स्वरूप रस पदार्थों का उत्पादन अल्प मात्र में होता है। भोग्य साधनों की कमी रहती है। मनुष्यों को वस्त्र, तेल, घी अधिक प्रिय होते हैं तथा राजा लोग सुखभोग करते हैं।

**नीरसेश शुक्र का फल -**

**कर्पूरागरुगन्धानां हेममौक्तिकवाससाम् ।**
**अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशो भृगुर्यदि ॥**

इस संवत् में नीरसेश शुक्र है अतः कपूर, अगर-तगर, सुगन्धित वस्तु, सुवर्ण, वस्त्र तथा मोती आदि के मूल्यों में वृद्धि होती है।

**दुर्गेश चन्द्र का फल -**

**गढपतिर्मृगलांछनको यदा नृपसुराज्यविलासितपौरजाः।**
**बहुधनेक्षुजगोरसभोगिनो नरवरा नरवर्णितविग्रहाः ॥**

यदि संवत्सर में दुर्गेश चन्द्रमा हो तो सुव्यवस्थित शासन से जनता प्रसन्न रहती है। बहुत वर्षा के कारण जनता गोरस, ईख तथा रस पदार्थों का उपभोग पर्याप्त मात्रा में करती है तथा शासकों का यशोगान करती है।

**फलेश चन्द्र का फल -**

**यदि विधुः फलपो द्रुमराशयः फलयुता व्रतिभिः कुसुमैर्युताः।**
**द्विजमुखा वरभोगसमन्विता नृपतयो नयनाटनतत्पराः ॥**

यदि संवत्सर में फलेश चन्द्रमा हो तो वृक्षों पर अधिक फल-फूल, विप्र लोग उत्तम भोग पदार्थों का उपभोग करते हैं तथा राजा लोग नीति-निपुणता से व्यवहार करते हैं।

## धनेश गुरु का फल -

**सुमनसां च गुरुर्द्रविणाधिपो वणिजवृत्तिपराः सुखभाजनाः।**
**फलितपुष्पितभूमिरुहाः सदा विविधद्रव्ययुता भुवि मानवाः॥**

वर्तमान संवत् में धनेश गुरु होने से व्यापारी वर्ग विशेष करके फूल के व्यापारियों को विशिष्ट लाभ होगा। वृक्ष फल-पुष्पों से सुशोभित रहेंगे तथा मनुष्य विविध द्रव्यों से युक्त रहेंगे।

## श्रावण नामक वर्ष का फल -

**श्रावणवर्षे क्षेमं सम्यक् सस्यानि पाकमुपयान्ति।**
**क्षुद्रा ये पाखण्डाः पीडयन्ते ये च तदभक्ताः॥**

श्रावण नामक वर्ष में सभी धान्य अर्थात् सभी फसलें अच्छी तरह पक जाती हैं, तथा क्षुद्र (क्रूर), पाखण्डी (वेदनिंदक) और उनके भक्त लोग पीड़ित होते हैं।

**श्रावणः सस्यसम्पन्नः क्षेमारोग्यकरः शिवः।**
**धान्यं समर्घतां याति सम्यग्वर्षति वासवः॥**
**क्षुद्रान् पाखण्डिनः सर्वान् तद्भक्तांश्चोपतापयेत् ॥**

## रोहिणी वास -

विक्रम संवत् २०७८ में मेष संक्रान्ति का प्रवेश 'भरणी' नक्षत्र में होने से रोहिणी वास 'समुद्र तट' में रहेगा।

## रोहिणी वास का फल-

यदि समुद्र तट में रोहिणी का वास हो तो देश में सुवृष्टि अर्थात् बहुत अच्छी वर्षा होती है।

**'तटे वृष्टिः सुशोभना'**

अर्थात् तट पर रोहिणी का वास होने से आगामी वर्ष उपयोगी एवं उत्तम वर्षा होने के योग घटित होंगे। परिणामस्वरूप धान्य, चावल, चने, गन्ने, वृक्ष, घास, जड़ी-बूटियों, पौधों की पैदावार अच्छी होगी। प्रजा में अन्न, धन एवं अन्य सुख-साधनों प्रसाधनों आदि की वृद्धि होगी।

**यदि विविधिष्ण्यपतति तटस्थम् ।**
**शुभजलवृष्टिः धन-कणवृद्धिः॥'**

## सम्वत् ( समय ) का वास-

विक्रम सम्वत् २०७८ में रोहिणी वास तट में होने से सम्वत् का वास धोबी (रजक) के घर में होगा।

## सम्वत् वास का फल -

सम्वत्सर का वास रजक-गृह में होने से इस वर्ष बावड़ी, कुआँ, तालाब, नदी, नद तथा वन जल से भरपूर रहेंगे।

**वापीकूपतडागानि नदीनदवनानि च।**
**जलपूर्णानि दृश्यन्ते वासो रजकवेश्मनि ॥**

## सम्वत् का वाहन -

चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को जो वार होता है, वही उस सम्वत् का राजा होता है। इस प्रकार सम्वत् २०७८ का राजा मंगल होने के कारण इस सम्वत् (समय) का वाहन बैल (वृषभ) होगा।

## सम्वत् वाहन का फल -

सम्वत् का वाहन 'वृषभ' होने के कारण वर्षा पर्याप्त एवं अच्छी (अधिक) होगी, विशेषकर पहाड़ी क्षेत्रों में वर्षा अधिक होगी। नदियों

में पानी का वेग (बहाव) अधिक होगा, कहीं बाढ़ादि के कारण क्षति होगी। वृक्षों पर फल-फूल की पैदावार अच्छी होगी तथा पशुओं का चारा-घास, तृणादि का उत्पादन भी बहुलता में होगी। राजनेताओं में परस्पर आरोप-प्रत्यारोप लगने से कुछ राज्यों में अस्थिरता एवं छत्रभंग (राज्य-परिवर्तन) होगा।

अन्य मत के अनुसार सम्वत् का वाहन नौका (नाव) होगा। सम्वत् का वाहन नौका होने से सर्वत्र सभी प्रकार की फसलों के उत्पादन में कमी तथा कहीं अकालजन्य परिस्थितियाँ बनेंगीं। लोगों (जनता) को प्राकृतिक अथवा राजनीतिक कारणों से इधर-उधर अर्थात् एक राज्य से दूसरे राज्यों में पलायन करना पड़ेगा। पशुओं, चौपायों आदि को रोग होने से पीड़ा एवं कष्ट होगा।

**जनता भ्रमिता सर्वाश्चतुष्पदाः प्रपीडिताः।**
**विफला सकला धात्री नौकावाहनवत्सरे ॥**

## सुबुध्नादि द्वादश नागों में नाग विचार एवं फल -

विक्रम सम्वंत् २०७८ में बारह नागों में (सुबुद्ध) नामक नाग होगा। सुबुद्ध नामक नाग होने से जनता बुद्धिमता से अपने कार्यों में संलग्न रहेगी। इस सम्बत् में वर्षा अच्छी होगी, काष्ठ के मूल्य में वृद्धि होगी तथा सभी प्रकार का उत्पादन अच्छा होगा।

**"सुबुद्धो बुद्धिकर्ता च काष्ठवृष्टिशुभावहः।"**
**अथवा**
**सुबुघ्न-नाम सहितो भुजंगोजायते तदा।**
**नृणां सुबुद्धिकर्तास्यात् मध्यवृष्टिप्रदायकः॥**

## चतुर्मेघ विचार -

नव सम्वत् २०७८ में आवर्तकादि चतुर्मेघों में से संवर्त नामक मेघ है।

## संवर्त नामक मेघ फल-

संवत् २०७८ में संवर्त नामक मेघ होने से भयंकर वृष्टि, वायुवेग से अनेक स्थानों पर जनता एवं सम्पदा की भारी हानि होती हैं।

- संवर्तो जलपूरितः / सांवर्ते वायुपीडनम्।

संवर्त नामक मेघ होन से लोगों में कामवासना बढ़ती है, धार्मिक एवं शुभकार्यों में अभिरूचि कम होती है तथा व्यर्थ के कार्यों में संलग्न रहते हैं। शासक वर्ग प्रजा की भलाई के कार्यों में कम ध्यान देकर निज कार्यों में अधिक तत्पर रहता है। पूर्वी वायु वेग से देश के पूर्वी क्षेत्रों में अधिकतम जन-धन की हानि होती है तथा मक्का, धान आदि फसलों की हानि होती है।

**कामाधिक्यं स्वल्पताधर्मकार्ये पृथ्वीपालास्तत्परा नान्यकार्ये ।**
**संवर्ताख्यो नीरदः स्यादिह यत्र प्रांचो वायुर्वातिसर्वत्रतत्र ॥**

## नवमेघ विचार एवं फल-

सम्वत् २०७८ में आवर्तकादि नवमेघों में से 'आवर्त' नामक मेघ है। आवर्त नामक मेघ होने पर आँधी-तूफान अधिक आता है, कहीं खण्डवृष्टि तथा कहीं वृष्टि की कमी के कारण सूखा पड़ता है।

- आवर्ते मन्दतोयम्। / आवर्ते वृष्टिहानिः स्यात।

आवर्त नामक मेघ होने से पृथ्वी चिन्ता और युद्ध की चीत्त्कार से व्याप्त रहती है। संवत् में अल्पवृष्टिकारक मेघ होते हैं फलस्वरूप प्रतिकूल वातावरण एवं वर्षा की कमी के कारण पृथ्वी पर सभी प्रकार के धान्य-फसलों की हानि होती है, जिससे भूखमरी आदि स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं परिणामस्वरूप खाद्यान्न पदार्थों के मूल्यों में अप्रत्याशित वृद्धि होती है।

**आवर्तके महावर्तो हाहाकाराकुला मही।**
**अल्पतोयकरो मेघो गर्जते भयदो खः॥**

विक्रम शुभ सम्वत् २०७८ की वर्ष प्रवेशकालीन एवं जगत्-लग्न कुण्डलियाँ-

**नववर्षप्रवेश-कुण्डली**

३ | २ मं. रा. | १ शु. | १२ सु. चं. बु. | ४ | ५ | ११ गु. | ६ | ८ के. | १० श. | ७ | ९

**१२ अप्रैल, सन् २०२१ ई०, ०८ घं. ०१ मि. (भा.मा.स.)**

**जगल्लग्न-कुण्डली**

११ गु. | १२ चं. बु. | १० श. | ९ | ८ के. | १ सू. शु. | ७ | २ रा. | ४ | ६ | ३ मं. | ५

**१३ अप्रैल, सन् २०२१ ई०, २६ घं. ३३ मि. (भा.मा.स.)**

गत प्रमादी नामक विक्रम संवत् २०७७ की समाप्ति के अनन्तर 'प्रमादी' नामक विक्रम संवत् २०७८ का प्रवेश १२ अप्रैल, २०२१ ई. सोमवार तदनुसार चैत्र कृष्ण पक्ष (सोमवती अमावस) अमावस चैत्र मास, ३० प्रविष्टे को प्रातः काल में ०८ घं. ०१ मि. पर रेवती नक्षत्र, वैधृति नामक योग, मीनस्थ चन्द्र के समय स्थिर वृष लग्न में होगा, किन्तु वासान्तिक नवरात्रों का शुभारम्भ अग्रिम दिन १३ अप्रैल, २०२१ ई. को प्रातः सूर्योदय काल से होगा । इस संवत् में वासान्तिक नवरात्रे १३ अप्रैल, २०२१ ई. से २१ अप्रैल, २०२१ ई. तक रहेंगे। शास्त्रानुसार श्रीरामनवमी का पर्व २१ अप्रैल, २०२१ ई. बुधवार को मनाया जाएगा।

नवरात्र के प्रथम दिन अर्थात् नवसंवत्सर चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा के दिन किसी योग्य विद्वान द्वारा विधिपूर्वक घटस्थापन, सम्वत्सर पूजन एवं श्री गणेश, विष्णु, शिव और देवी दुर्गा पूजन करने का शास्त्रों में विशेष माहात्म्य प्रतिपादित है। इस दिन सम्पूर्ण अग्रिम नवीन सम्वत्सर के मंगलमय यापन हेतु विद्वान् ब्राह्मणों का विधिपूर्वक पूजन एवं सम्मान कर, उन्हें विविध प्रकार के दानों से सन्तुष्ट एवं प्रसन्न कर, नानाविधपक्वान्नों, फलों और मिठाईयों आदि का भोजन करवाकर उनके मुखारविन्द से परिवार के समस्त सदस्यों को संवत् का नाम, संवत् का वास, राजा और मन्त्री आदि का फल श्रवण करने का विधान भी शास्त्रोल्लिखित है। जो बुद्धिमान व्यक्ति चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को सम्वत्सर का पवित्र फल सुनता है वह धनाढ्य और बहुत अन्न वाला होता है तथा वर्ष भर के लिए उसके शरीर की समस्त पीड़ाएँ (व्याधियाँ) दूर हो जाती हैं। शाके को सुनने से मनुष्य को पुण्य प्राप्त होता है, सम्वत्सर से सम्पत्तिवान् होता है, संवत् के राजा का फल सुनने से राजकुल में विजय होती है, मन्त्री का फल बुद्धि देता है, धनाधिप से धान्य, रसाधिप से रस तथा सस्येश से समस्त सुख मिलते हैं। अतः सिद्धिदायक सम्वत्सर के फल को अवश्य सुनना चाहिए।

नवविक्रम संवत् २०७८ में ग्रहों की अकाशीय-कौंसिल (ग्रह-परिषद्) के दस पदाधिकारों में से अतिविशिष्ट महत्त्वपूर्ण, मुख्य और सर्वोच्च राजा और मन्त्री के पदों के नेतृत्त्व के साथ-साथ मेघेश पद के नेतृत्त्व का अधिकार युद्धप्रिय और अग्नितत्त्व प्रधान मंगल ग्रह को प्राप्त है। रसेश पद के नेतृत्त्व का अधिकार सूर्य ग्रह को , दुर्गेश और फलेश पदों के नेतृत्त्व का अधिकार चन्द्र ग्रह को धान्येश पद के नेतृत्त्व का अधिकार बुध ग्रह को, धनेश पद के नेतृत्व का अधिकार गुरु ग्रह को तथा सस्येश और नीरसेश मुख्य दो पदों के नेतृत्त्व का अधिकार शुक्र ग्रह को प्राप्त है।

उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि विक्रम संवत् २०७८ में ग्रहों की कौंसिल (परिषद्) के दस पदाधिकारों में से चार अतिविशिष्ट पदों के नेतृत्त्व का अधिकार क्रूर ग्रहों तथा अन्य छः पदों के नेतृत्त्व का अधिकार सौम्य ग्रहों को प्राप्त है। इस वर्ष शनि ग्रह को कोई भी पदाधिकार प्राप्त नहीं है।

ग्रह परिषद् के अवलोकन से ज्ञात होता है कि नव-संवत् २०७८ में विश्व एवं भारत में राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक, व्यावसायकि आदि क्षेत्रों में अनिश्चितता का वातावरण बना रहेगा तथा देश की सीमाओं पर भी सुरक्षा के दृष्टि से विक्षुब्ध, अशांत, अस्थिर और अनिशित वातावरण रहेगा। विश्व के अनेक देशों में प्रभुसत्ता, टकराव, प्रतिद्वन्दिता की प्रवृत्तियाँ बढ़ेंगीं। भारत का पड़ोसी देशों पाकिस्तान, चीन, नेपाल, बंग्लादेश आदि के साथ विरोध, उग्र, तनावजन्य विक्षुब्ध वातावरण के फलस्वरूप विवादास्पद युग की शुरूआत होगी। नव विक्रम संवत् में सीमा क्षेत्रों पर युद्धजन्य परिस्थितियाँ उत्पन्न होंगीं तथा देश के भीतर साम्प्रदायिक, जातिगत एवं क्षेत्रवाद के आधार पर तनावजन्य अस्थिर एवं अशांत वातावरण रहेगा।

राजा एवं मंत्री दोनों मुख्य पदों के अधिकार क्रूरतम, अग्नि-तत्त्व प्रधान मंगल ग्रह को प्राप्त होने से संवत् २०७८ में भारत, पाकिस्तान, नेपाल, चीन, ईरान आदि देशों में परस्पर युद्ध, उपद्रव, राजनैतिक वैमनस्य, तोड़-फोड़ एवं हिंसक घटनाएँ अधिक मात्रा में घटित होंगीं, इसके अतिरिक्त चोरी-डकैती, ठगी, लूटमार, भ्रष्टाचार, आतंकवाद, व्यभिचार तथा अग्नि-जन्य घटनाएँ अधिकतम घटित होंगीं। जनता विभिन्न गम्भीर एवं असाध्या रोगों तथा आवश्यक द्रव्यों, पदार्थों के मूल्यों में अप्रत्याशित-वृद्धि से ग्रस्त एवं त्रस्त रहेगी। राजनेता जनता के साथ निरंकुश एवं मनमाना व्यवहार करेंगे। नव विक्रम संवत् २०७८ में सेनापति चन्द्र, राजा और मंत्री भौम का मित्र होने से भारतदेश अपनी कुशल नीतियों द्वारा सीमा क्षेत्रों पर दुश्मन देशों की सेनाओं और शक्तियों का संहार करने में समर्थ रहेगा। सस्येश और नीरसेश शुक्र के होने से जनता का चारित्रिक एवं नैतिक पतन होगा। जनता विभिन्न प्रकार के पित्त, त्वचा, मधुमेह, दृष्टिजन्य रोगों तथा यौन-रोगों आदि गम्भीर एवं क्लिष्ट रोगों से पीड़ित रहेगी। फसलों की भी विविध प्रकार के रोगों से हानि होगी। धान्येश बुध होने से भारत के उत्तरी क्षेत्रों में वर्षा की कमी रहेगी, किन्तु फलेश चन्द्र होने से कुछ क्षेत्रों में फल-फूल, अनाज आदि फसलों की अच्छी पैदावार होगी। विश्व के अनेक राष्ट्र स्वायत्तता एवं सुरक्षा की दृष्टि से परमाणु हथियारों की वृद्धि करने में लगे रहेंगे।

रसेश पद का अधिकार सूर्य को प्राप्त होने से देश में कहीं सुखे तथा कहीं बाढ़ आदि के प्रकोप से अकाल-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगीं। श्रेष्ठ वर्ग एवं ब्राह्मण वर्ग के अधिकांश लोग अपने वेदविहित, शास्त्रादि आचरण मर्यादाओं एवं कर्त्तव्यों से च्युत रहेंगे। जनता में प्रेम की कमी तथा उग्रता, प्रतिशेध, आवेश की भावनाएँ बढ़ेंगीं। जनता में गरीबी एवं अमीरी के बीच का अन्तर बढ़ेगा।

नव विक्रम संवत् २०७८ का प्रवेश वृष लग्न में होने तथा लग्नेश की व्यय भाव में स्थिति एवं लग्न में मंगल एवं राहु की युति होने से उत्तर दिशा के सीमा प्रान्तों पर अशांति और असुरक्षा का वातावरण बना रहेगा। उत्तरी प्रान्तों, उत्तरी सीमाओं और उत्तरी देशों में भयंकर प्राकृतिक आपदाओं, उग्रवाद, आतंकवाद, युद्ध एवं विस्फोट आदि से भारी जन-धन की हानि होगी। विश्व के किसी प्रमुख नेता की गलत नीतियों द्वारा विश्व एवं देश के समक्ष गम्भीर संकट समुपस्थित हो सकते हैं, तथा विश्व अथवा एशिया के किसी विशिष्ट प्रमुख नेता की पदच्युति या संहार भी संभव है। भारत देश की प्रभाव राशि मकर में १४ सितम्बर, २०२१ ई. से २० नवम्बर २०२१ ई. तक गुरु-शनि युति होने से क्लिष्ट एवं पेचिदा रोगों, युद्ध, दुर्भिक्ष आदि से जनता का विनाश तथा अनाज आदि भोग पदार्थों की कमी होगी। १३ अप्रैल, २०२१ ई. को मंगल ग्रह के मिथुन राशि में प्रवेश करने से शनि के साथ षडष्टक योग बनने से पाकिस्तान, चीन, नेपाल और रूस आदि देशों की नीतियाँ एवं योजनएँ भारत, अमेरिका एवं पश्चिमी देशों को प्रभावित करेंगीं।

संवत् २०७८ में लग्नस्थ, मंगल-राहु की युति तथा राजा और मंत्री का पद मंगल को प्राप्त होने से उत्तरी-पश्चिमी देशों एवं प्रान्तों में भयंकर

अग्नि-जन्य, विस्फोट, हिंसात्मक, साम्प्रदायिक, उपद्रव, उग्रवाद, आतंकवाद तथा कामाधिक्य के कारण बलात्कार-व्यभिचार, आदि घटनाएँ घटित होंगीं। संवत् २०७८ में २० जुलाई, २०२१ ई. से संवत् के अंत तक शनि, मंगल और गुरु की स्थिति निश्चित रूप से कई देशों में भयंकर उग्रवाद अथवा युद्धात्मक वातावरण से भारी जन-धन की हानि करेगी।

भारत की प्रभाव राशि मकर में संवत् पर्यन्त शनि की स्थिति होने से भारत में आर्थिक स्थिति को सुदृढ़ बनाने के लिए विविध नए आयाम बनेंगे तथा बहु-राष्ट्रीय कम्पनियाँ भारत में निवेश करेंगीं, परिणाम स्वरूप भारत की आर्थिक स्थिति सुदृढ़ होगी, जिससे भारत देश महाशक्ति बनने की ओर अग्रसर होगा। वर्ष प्रवेश कुंडली के सप्तम भाव में केतु की स्थिति होने से वैश्विक स्तर पर उथल-पुथल एवं युद्धजन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगीं तथापि भारत के धैर्य एवं संयम की वैश्विक स्तर पर प्रशंसा होगी।

नव विक्रम संवत् २०७८ में जगत् लग्न मकर तथा लग्नेश शनि की लग्न में स्थिति एवं मंगल के साथ षडष्टक योग के कारण राजनीतिज्ञों में परस्पर घोर वैमनस्य और वैमत्य रहेगा, किन्तु मंगल पर गुरु की पूर्ण दृष्टि होने से शासन-तन्त्र द्वारा देश-हित में लिए गए निर्णय निरस्त नहीं होंगे। भारत की प्रभाव राशि मकर में शनि की स्वगृह-स्थिति से वैश्विक स्तर पर भारत की ख्याति, प्रतिष्ठा एवं गरिमा में वृद्धि होगी।

गोचर ग्रह स्थिति के आधार पर भारत को शनि-मंगल-सूर्य-शुक्र एवं राहु जन्य अशुभ, नेष्ट फलस्वरूप पाकिस्तान, चीन, उत्तर कोरिया आदि देशों से सजग एवं सचेष्ट रहने की आवश्यकता है। इस वर्ष देश में कई स्थानों पर घोषित-वा-अघोषित युद्धजन्य परिस्थितियाँ उत्पन्न होंगीं, तथा जनता परेशान एवं दुखी रहेगी। नव संवत् २०७८ में जगत् लग्न कुण्डली के एकादश भाव में केतु की स्थिति होने से वैश्विक अर्थव्यवस्था में भारी उथल-पुथल होगी तथा सम्पूर्ण विश्व वाणिज्य क्षेत्र में आदान-प्रदान की कमी से घोर आर्थिक मंदी के शिकंजे में आ जाएगा। लग्न पर मंगल की उच्च दृष्टि विश्व में भयावह वातावरण एवं उथल-पुथल का संकेत कर रही है। किन्तु मंगल पर गुरु ग्रह की पूर्ण एवं शुभ दृष्टि से अमरीका सहित प्रमुख देश विश्व-शांति हेतु प्रयासरत रहेंगे परन्तु गोपनीय रूप से अमरिका, चीन, रूस, उत्तरी कोरिया, ईरान, भारत और पाकिस्तान आदि सभी देश अपनी परमाणु एवं ऊर्जा-शक्ति की आढ में अत्याधुनिक संहारक हथियारों के संग्रह में संलिप्त रहेंगे। जगत् लग्न में भारत की प्रभाव राशि मकर पर मंगल की उच्च दृष्टि तथा शनि की स्वराशि में स्थिति होने के कारण विश्व-पटल एवं राजनैतिक-मञ्च पर भारत की प्रतिष्ठा एवं वर्चस्व में वृद्धि होगी। वर्ष कुंडली एवं जगत् लग्न कुंडली में ग्रहों की स्थिति के आधार पर कुछ देशों और प्रान्तों में महामारी, भूकम्प, भूस्खलन, उल्कापात, विद्युत्-पात, अग्निदाह, बाढ़ और सूखे के कारण भारी जन-धन की हानि होगी। जगत् लग्न जिस व्यक्ति के जन्म लग्न अथवा जन्म राशि से ६, ८ या १२ भाव में स्थित होते हुए किञ्चित-मात्र भी पाप प्रभाव में हो तो उस व्यक्ति विशेष के लिए संवत् कष्टप्रद और अशुभ फलदायक होता है।

## शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल-

गोचर में जब शनि जिस जातक की जन्मराशि से बारहवीं राशि में प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को साढ़ेसाती प्रारम्भ होती है। शनि मध्यमगति से एक राशि में ढाई वर्ष रहता है। वास्तव में जब शनि जातक की राशि पर या उसकी राशि से अग्रिम या पृष्ठस्थ राशियों पर गोचरीय भ्रमण करता है तब जातक पर शनि का शुभ और अशुभ प्रभाव भारी मात्रा में पड़ता है। शनि मध्यममान से एक राशि में अढ़ाई वर्ष रहता है। इस प्रकार जातक की राशि और उसकी राशि से पृष्ठीय तथा अग्रिम निकटस्थ राशियों में शनि स्थिति का प्रभाव अधिकतम साढ़े सात वर्ष तक रहता है। शनि का साढ़ेसात वर्ष तक प्रभाव होने के कारण ही इसे शनि की साढ़ेसाती कहते हैं। संस्कृत में इसे बृहत्-कल्याणी, मराठी में बड़ी पनोति कहते हैं। जन्मराशि से गोचरीय भ्रमण में बारहवां शनि शिर पर, जन्मराशि

का शनि हृदय या छाती पर तथा दूसरा शनि पांवों पर आया हुआ कहा जाता है। इन राशियों का शनि अत्यन्त दुष्ट एवं नीच लोगों से नाना प्रकार का कष्ट-पीड़ा एवं क्लेशदायक, पुत्र और पशुओं को पीड़ादायक, वाहनादि की हानि, रोग, मृत्यु, विदेशगमन, धन समृद्धि का विनाश, पति-पत्नी के परस्पर सुख का अभाव, राजभय, बन्धन और अन्यसुखों का अभाव करने वाला होता है।

**द्वादशे जन्मगे राशौ द्वितीये च शनैश्चरः ।**
**सार्धानि सप्तवर्षाणि तदा दुःखैः युतो भवेत् ॥**

शनि ग्रह जब जिस जातक की जन्मराशि से चौथी या आठवीं राशि में गोचरीय भ्रमण से प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को शनि की क्रमशः चतुर्थस्थ एवं अष्टमस्थ ढैय्या प्रारम्भ होती है। इस प्रकार की शनि स्थिति का अशुभ प्रभाव भी जातक पर भारी मात्रा में पड़ता है। संस्कृत में इसे लघुकल्याणी तथा गुजराती व मराठी में छोटी पनोति कहते हैं। राशि से चौथी एवं आठवीं राशि में गोचरीयभ्रमण करने वाला शनि व्याधि, रोग, कष्ट, दुःख, पीड़ा, परेशानी, मृत्यु, अग्नि और शस्त्रभय, प्रदेशगमन, क्लेश एवं चिन्ता तथा भाई-बन्धुओं के साथ विरोध उत्पन्न करने वाला होता है।

**लघुकल्याणी प्रददाति वै रविसुतो राशे चतुर्थाष्टमे,**
**व्याधिं बन्धुविरोधं विदेशगमनं, क्लेशं च चिन्ताधिकम् ॥**

शास्त्रों में तथा लोकव्यवहार में शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल बहुत ही दुःखदायक एवं अनिष्टकारी माना गया है परन्तु यह सत्य नहीं है। शनि जातक की जन्मकुण्डली में अपनी विशेष स्थिति, दृष्टि, युति एवं अन्य ग्रहों से सम्बन्ध के आधार पर ही अच्छा और बुरा फल देता है।

जातक की जन्मकुण्डली में शनि और चन्द्रमा यदि पापयुक्त, पापदृष्ट या पापकर्त्री योग में न हो तथा शनि अपनी मित्रराशि, स्वराशि मूलत्रिकोण राशि या उच्चराशि का होकर प्रशस्त ३, ६, ११ भावों में स्थित हो तथा महादशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशा, गोचर एवं अन्य शुभ योगकारक ग्रहों के आधर पर श्रेष्ठ समय चल रहा हो तो साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ एवं अनिष्टकारी प्रभाव या तो होता ही नहीं है या बिल्कुल न्यूनतम होता है। शनि केन्द्रेश, त्रिकोणेश आदि के आधार पर शुभ या राजयोग कारक होकर शुभ भावों में स्थित हो या उसका अन्य उच्चादि राशियों में स्थित राजयोग कारक, शुभ एवं मित्र ग्रहों के साथ शुभ सम्बन्ध हो तथा गोचर में भी शुभप्रभाव युक्त हो तो साढ़ेसाती या ढैय्या जातक को विपुल धन-धान्य, राजसी सुख एवं मान-सम्मान, ख्याति, पद-प्रतिष्ठा, वैभव सब कुछ प्रदान करने वाली होती है।

विक्रम संवत् २०७८ में २४ जनवरी, सन् २०२० ई., से मकर राशि में संचरणशील शनिदेव नव वि. संवत् २०७८ के आरम्भ (१३ अप्रैल, २०२१ ई.,) से संवत् की समाप्ति (०१ अप्रैल, २०२१ ई.,) तक क्रमशः मार्गी, वक्री तथा पुनः मार्गी गति से मकर राशि में ही संचरण करेंगे। नव वि. संवत् २०७८ के आरम्भ १३ अप्रैल, २०२१ ई. से २२ मई, २०२१ ई. तक मार्गी गति से तदनन्तर २३ मई, २०२१ ई. से १० अक्तूबर, २०२१ ई. तक वक्री गति से तदनन्तर ११ अक्तूबर २०२१ से पुनः संवत् की समाप्ति पर्यन्त मार्गी गति से शनिदेव मकर राशि में ही संचरण करेंगे। अतः वि. संवत् २०७८ के प्रारम्भ से समाप्ति पर्यन्त धनु, मकर और कुम्भ राशि वाले जातकों पर शनि की साढ़ेसाती का शुभाशुभ प्रभाव तथा मिथुन और तुला राशि वाले जातकों पर शनि की ढैय्या का शुभाशुभ प्रभाव पड़ेगा। गोचर में वक्री ग्रहों के फल के विषय में मिलता है कि शनि, भौम आदि क्रूर ग्रह वक्री होने पर अधिकतम अशुभफल तथा गुरु, शुक्र आदि सौम्य ग्रह वक्री होने पर अधिकतम शुभफल देते हैं। यथा-

**यदा क्रूरग्रहो वक्री अतिचारी तु सौम्यकः ।**
**पीडा व्याधि भयं तत्र दुर्भिक्षं राज्यविग्रहम्॥**

नव संवत् २०७८ में शनिदेव जब वक्री गति से संचरण करेंगे तब शनि के अशुभ प्रभाव से प्रभावित जातक और जातिकाओं को मानसिक,

शारीरिक, आर्थिक, पारिवारिक विविध प्रकार की समस्याओं, संकटों और दु:खों से ग्रस्त और त्रस्त होना पड़ता है। समाज में राजनैतिक टकराव, अव्यवस्था, अत्यधिक महँगाई, गम्भीर रोग, महामारी, भय, दु:ख, उपद्रव, हिसंक घटनाएँ, अस्थिरता, असन्तोष, बाढ़, भूकम्प, भूस्खलन, दुर्भिक्ष आदि विविध प्राकृतिक प्रकोपों का भय एवं असुरक्षा का वातावरण बनता है।

परन्तु शनि साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या के शुभाशुभ प्रभाव की मात्रा जातक की जन्मकुण्डली में शनि की स्थिति पर निर्भर होती है। यदि जन्मकुण्डली में शनि नीच राशि, शत्रुराशि, अस्त, वक्री, पापाक्रान्त, पाप ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या का बुरा प्रभाव जातक पर अधिकतम होगा, इसके विपरीत यदि जन्मकुण्डली में शनि अपनी उच्च राशि, मूलत्रिकोण राशि, स्वराशि, मित्रराशि, मार्गी, शुभाक्रान्त, शुभग्रहों से युत या दृष्ट आदि शुभ स्थिति में हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या का अशुभ प्रभाव जातक पर नहीं पड़ेगा या न्यूनतम ही पड़ेगा किन्तु यदि शनि योगकारक आदि होकर षोडशवर्ग, अष्टकवर्ग एवं षड्बल आदि के आधार पर बली सिद्ध हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या में जातक को अप्रत्याशित सफलता और सम्पन्नता आदि अनेक शुभफलों की प्राप्ति होती है। जिन जातकों की जन्मकुण्डली में शनि पाप स्थिति या सम्बन्ध में होता है उन्हें शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या में मानसिक व्यथा, रोग-पीड़ा, दु:ख-कष्ट, गृह-क्लेश, चोर-भय, अग्निभय, जलभय, राजभय, राजदण्ड, पदच्युति एवं अवनति आदि अशुभफलों की प्राप्ति होती है।

शनि के अशुभ प्रभाव से बचने के लिए शास्त्रों में प्रतिपादित उपायों को विधिपूर्वक सम्पन्न करने या करवाने से निश्चित रुप से लाभ होता है।

(१) शनिवासरी अमावस्या को सायंकाल में सूर्यास्त के बाद शनि पूजन, मन्त्र जाप एवं स्तोत्र पाठ करना चाहिए।

(२) प्रत्येक शनिवार को सायंकाल में शनि के बीजमन्त्रों, पौराणिक मन्त्रों या वैदिक मन्त्रों का संकल्पपूर्वक जाप करना चाहिए।

(३) शनिवार को सुन्दरकाण्ड का पाठ करना या सुनना चाहिए।

(४) शनिवार सायंकाल को पीपल वृक्ष के पास या शनि मन्दिर में तेल का दीपक जलाना चाहिए।

(५) प्रतिदिन या शनिवार को प्रात:काल में भगवान शिव का पूजन करके, पीपल वृक्ष के समीप शनि स्तोत्र का पाठ करके कच्ची लस्सी में काले तिल डालकर वृक्षमूल में लस्सी चढ़ानी चाहिए।

(६) शनिवार का व्रत रखना चाहिए।

(७) काले घोड़े की नाल या नाव के तल में लगी हुई कील से निर्मित अँगूठी या शनियन्त्र या नीलम रत्न जड़ित मुद्रिका को विधिपूर्वक शुभ मुहूर्त में निर्माण करवाकर शुभमुहूर्त में शनिवार को विधियुक्त पूजा करके धारण करना चाहिए।

(८) शनिवार को बन्दरों को गुड़ और चना खिलाना चाहिए।

(९) शनिवार को पक्षियों को सप्तधान्य डालना श्रेयस्कर है।

(१०) शनिवार को सप्तधान्यादि का या काले पदार्थों, काले वस्त्रों आदि का दान करना चाहिए।

(११) शनि साढ़ेसाती, ढैय्या एवं शनि पाया के अधिकतम अशुभ फल की शान्ति के लिए बीज मन्त्रों, वैदिक मन्त्रों या महामृत्युञ्जय आदि मन्त्रों का पर्याप्त संख्या में जाप एवं हवन करना चाहिए।

(१२) छायापात्र दान, तुलादान, भूदान, स्वर्णदान आदि का दान करना चाहिए।

(१३) तेल में मुख देखकर उस तेल में उड़द की दाल के नानाविध मीठे और नमकीन पक्वान्न बनाकर गरीबों, मजदूरों, कुष्ठरोगियों आदि को खिलाने चाहिए, इसके अतिरिक्त काले कुत्ते, भैंसे या साँड आदि को खिलाना भी श्रेयस्कर रहेंगें।

शानिजन्य अरिष्ट दोषों के शमनार्थ प्रदत्त उपायों को किसी विशेष शुभ-मुहूर्त में शनिवार से प्रारम्भ करके प्रतिदिन या प्रत्येक शनिवार को करना चाहिए तथा विशेष उपायों को शनैश्चरी अमावस्या को करना या करवाना चाहिए। उपरोक्त किसी भी उपाय को करने से निश्चित रूप से शनि-जनित अरिष्टों की शान्ति होती है।

## आय व्यय चक्र द्वारा शुभाशुभ फल -

संवत् में लाभ-हानि का ज्ञान करने हेतु आय-व्यय चक्र -

**आय-व्यय चक्र ( विंशोत्तरी मतानुसार )**
**( सम्वतसर २०७८ का राजा-मंगल )**

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ०२ | ११ | ०२ | ११ | १४ | ०२ | ११ | ०२ | १४ | ०८ | ०८ | १४ |
| व्यय | १४ | ०५ | ०५ | १४ | ११ | ०५ | ०५ | १४ | ०२ | ०५ | ०५ | ०२ |

आगामी सम्वत्सर में जातक से सम्बन्धित शुभाशुभ फल ज्ञात करने हेतु आय-व्यय बोधक चक्र में जातक की राशि के लाभ-हानि अंकों के योग में से एक घटाकर शेष को ८ से भाग दें। भाग देने पर यदि शेष, १, २, ६, ७ बचे तो अभीष्ट सम्वत् में जातक को उत्तम लाभ होगा। शेष ३, ४, ५ या ८ हो तो लाभ से अधिक व्यय होने से परेशानियाँ बढ़ती हैं। अर्थात् शेष ०१ में लाभ, ०२ में सौख्य, ०३ में क्लेश, ०४ में रोग, ०५ में मिथ्या अपवाद, ०६ में सम्मान, ०७ में विजय, ०८ या ० में हानि समझनी चाहिए।

यथोक्तम् -

**लाभव्ययौ समौ कृत्वा एकहीनं तु कारयेत्।**
**अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्के फलमादिशेत्।।**
**लाभं सौख्यं तथा क्लेशं रोगं लोकापवादनम्।**
**सम्मानं विजयं हानिं कथितं पूर्वसूरिभिः।।**

## राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों द्वारा संवत् २०७८ में लाभ-व्यय ज्ञान -

संवत् में जिस जातक से सम्बन्धित लाभ-व्यय ज्ञान अपेक्षित हो सर्वप्रथम उस जातक की राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों में अभीष्ट वर्ष के राजा के ध्रुवाङ्कों को जोड़ देते हैं। योगफल को ३ से गुणाकर, गुणनफल में ५ जोड़कर १५ से भाग देने पर जो शेष बचे वह लाभ होता है। लब्धि को 3 से गुणा करने पर गुणनफल में ५ जोड़ने तथा योगफल में १५ से भाग देने पर जो शेष रहे वह खर्च जानना चाहिए। सम्वत् २०७८ में मेषादि द्वादश राशियों के जातकों हेतु लाभ-हानि की मात्रा का समानुपातीय ज्ञान ध्रुवाङ्क चक्र द्वारा स्पष्ट है।

**लाभ-हानि चक्र ( ध्रुवाङ्कों के आधार पर )**

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ०८ | ०२ | ०५ | १४ | ०२ | ०५ | ०२ | ०८ | ११ | १४ | १४ | ११ |
| व्यय | १४ | ०८ | ०५ | ०२ | १४ | ०५ | ०८ | १४ | ०५ | १४ | १४ | ०५ |

**इतीदं वत्सरफलं वत्सरादि - तिथौ शुभम् ।**
**यः श्रृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्।।**

**प्रो. विनोद कुमार शर्मा**
**आचार्य एवं अध्यक्ष**
**ज्योतिष-विभाग**

# विक्रम संवत् २०७८ सन् २०२१-२०२२ ई. में मेषादि द्वादश राशियों का मासिक-फल

**मेष ( ARIES) चु, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ ।**

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशीश मंगल राशि से तृतीय स्थान में रहेगा और भाग्येश गुरु की एकादश स्थान से विशेष पंचम दृष्टि शुभ फलदायक रहेगी, अतः उत्साह एवं पराक्रम में वृद्धि रहेगी, शत्रुपक्ष निर्बल रहेगा, धर्म में रुचि बढ़ेगी, सामाजिक व धार्मिक कार्यों को करने से समाज में मान-सम्मान व यश बढ़ेगा। कार्य-व्यवसाय में लाभ के अवसर मिलेंगे १४ अप्रैल से १४ मई तक सूर्य इस राशि पर स्वोच्य का रहेगा अत एव कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति होगी, रोजगार के नवीन अवसर प्राप्त होंगे, अनेक संसाधनों से धनागम, उच्च प्रतिष्ठित लोगों के सम्पर्क से मान-सम्मान में वृद्धि, उच्चशिक्षा प्राप्ति का मार्ग प्रशस्त होगा २ जून से मंगल के स्वनीच राशि में रहने के कारण स्वास्थ्य मध्यम रहेगा, बनते कार्यों में व्यवधान उत्पन्न होंगे। भवन, भूमि वाहन संबधी कार्यों में कठिनाई रहेगी। शेष वर्ष उतार-चढ़ाव भरा रहेगा शान्ति हेतु हनुमदुपासना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। एकादश स्थान से भाग्येश गुरु की दृष्टि राशीश मंगल पर हरेगी अतः चिरलंवित मनोकामनाएँ पूर्ण करने का अवसर प्राप्त होगा। उत्साह व पराक्रम में वृद्धि रहेगी, अनेक लंवित कार्य अपने विवेक से सुलझाने में सक्षम रहेंगे अतः मनोबल उच्च रहेगा, समाज में अग्रणी रहेंगे, मान-सम्मान, भूमि भवन वाहन का सौख्य रहेगा। भातृपक्ष व राज्य पक्ष से सहयोग व लाभ प्राप्त होगा। धनागम के अनेक संसाधन प्रशस्त होंगे। १४, १५, १६, २४, २५, २६, २७ अप्रैल एवं २, ३, ४, १२, १३, १४, २१, २२, २३ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। भूमि, भवन, वाहन का सौख्य रहेगा बन्धुवर्ग व परीजनों का सहयोग रहने से उन्नति के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। कार्य-व्यवसाय के क्षेत्र में अनेक लाभकारी योजनाएँ क्रियान्वित होगी। निर्माण कार्यों में पूँजी निवेश से उत्तम लाभ प्राप्त होगा। परिवार में सुख-शन्ति का वातावरण रहेगा। माता का स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। सन्तान पक्ष से सहयोग रहेगा। २९, ३०, ३१ मई ८, ९, १०, १७, १८, १९, २६, २७, २८ जून एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७, २३, २४ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। सन्तान पक्ष से शिक्षा के उच्च अवसर प्राप्त होंगे। गृह निर्माण के कार्यो से मान-सम्मान व धनागम के अनेक संसाधन बनेंगे। मातृपक्ष, बन्धुवर्ग व रिश्तेदारों के सहयोग से आय के स्त्रोतों में वृद्धि होगी परिवार कुटुम्ब में शान्ति सुख व मांगलिक कार्यों का वातावरण बनेगा। सन्तान पक्ष की उन्नति से संतोष रहेगा। १, २, ३, ११, १२, १९, २०, २१, २९, ३० अगस्त एवं ७, ८, ९, १६, १७, १८ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। ६ सितम्बर से मंगल कन्या राशि में सञ्चार करेगा अतः शत्रु वर्ग प्रबल रहेगा, लाभकारी योजनाएँ किञ्चित लम्बित रहेगी। स्वास्थ्य भी नरम रहेगा। संक्रमण ज्वारादि से शरीर क्षीण रहेगा। लाभ के स्त्रोत बने रहेंगे। किसी पुराने झगड़े व मुकदमें का परिणाम आपके पक्ष में आ सकता है। भूमि, भवन व वाहन में द्रव्य निवेश लाभकारी रहेगा। २५, २६, २७ सितम्बर ५, ६, १३, १४,

१५, २२, २३, २४ अक्टूबर एवं १, २, ३, ९, १०, १९ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। व्यवसाय एवं कार्यक्षेत्र में नवीन अनुबन्ध हो सकते हैं। साझेदारी के कार्य से धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। दूर पास की यात्राएँ रोजगार के नवीन अवसर प्रदान करेंगी। पति/पत्नी से कुछ वैचारिक मतभेद व अनबन रह सकती हैं जिससे दामपत्य सुख में न्यूनता रहेगी रोजगार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होने से संतोष रहेगा। देश-विदेश की यात्राएँ व्यय में वृद्धि करेगी। २०, २९, ३० नवम्बर ७, ८, ९, १६, १७, १८, २६, २७, २८ दिसम्बर एवं ३, ४, ५, १३, १४ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में आकस्मिक विदेश यात्राओं से व्यय में वृद्धि रहेगी। शत्रुवर्ग की ईर्ष्या का सामना करना पड़ेगा किन्तु उत्तरार्ध में भाग्येश गुरु के शुभफल से कठिनाईयों का अन्त होगा। आर्थिक, सामाजिक, मानसिक, शारिरीक सुदृढ़ता प्राप्त होगी। कार्य व्यवसाय में धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। परिवार व बन्धु वर्ग का सहयोग सफलता की ऊँचाइयों पर ले जाएगा। २२, २३, २४, ३०, ३१ जनंवरी ९, १०, ११, १९, २०, २७, २८ फरवरी एवं ८, ९, १०, १८, १९, २६, २७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृष ( TAURUS ) ई, उ, ए, ओ, वा, वि, वू, वे, वो।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ से वर्षभर राहु का विपरीत संचार रहेगा। संघर्ष की अधिकता रहेगी। बनते कार्यो में विघ्नों का सामना करना पड़ सकता है। १७ मार्च २०२१ से अप्रैल तक शुक्र स्वोच्च मीन राशिस्थ रहेगा, फलस्वरूप अकस्मात धन लाभ तथा कार्यक्षेत्र में वृद्धि होगी। साथ ही धन व्यय का भी योग रहेगा १० अप्रैल २०२१ से ०३ मई तक शुक्र द्वादशस्थ होगा फलस्वरूप शारीरिक कष्ट चोट तथा दुर्घटना की स्थिति रहेगी। खर्च की अधिकता हो सकती है। ०४ मई से २० मई तक वृषभ राशि गत शुक्र होगा इस अवधि में बिगड़े हुए कार्यों में सुधार होगा, शुभ समाचारों से मन प्रसन्न रहेगा। ३० अक्टूबर से ०७ दिसम्बर तक अष्टम धनु राशि में भावस्थ होने से पारिवारिक स्थिति असन्तोष रहेगा। कृषि उद्योग व राजनीति के क्षेत्र में बाधाएँ रहेगी। छोटे लोगों से सावधानी लाभदायक होगा। स्थान परिवर्तन व वाद-विवाद कलह का कारण बनेगा। वात-कफादि-विकार होगा, दुर्गापाठ व वाल्मीकि रामायण का सुन्दरकाण्ड पाठ से श्रेयस्कर फल मिलेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में संर्घष की स्थिति रहेगी। परन्तु शुक्र के उच्च राशि में होने से अकस्मात् धन की प्राप्ति होगी। व्यापार व रोजगार सम्बन्धि नवीन योजनाएँ कार्यान्वित होंगी। आय की उच्च स्तरीय वृद्धि होगी। बहुत से कार्यों में सुधार होगा। साथ ही खर्च के साधनों में भी बढ़ोतरी होगी। दूर व पास की आकस्मिक यात्राएँ व्ययकारी रहेगी। १७, १८, १९, २६, २७ अप्रैल एवं ४, ५, ६, १४, १५, १६, २३, २४, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए निम्न फलदायक होगा। मासारम्भ में शुक्र द्वादशस्थ राशि में रहेगा, फलस्वरूप शारीरिक कष्ट की सम्भावना रहेगी। उत्तेजना में वृद्धि होगी, मन खिन्न रहेगा। साथ ही व्यर्थ के खर्चो में भी बढ़ोत्तरी होगी। बहुत से बनते हुए कार्यों में विघ्न होगा। विदेश जाने की स्थिति रहेगी। नेत्र व पेट से सम्बन्धित रोग होने की सम्भावना रहेगी। ३१ मई १, २, १०, ११, १२, २०, २१, २८, २९ जून एवं ८, ९, १०, १७, १८ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में क्रोध के कारण पारिवारिक स्थिति अस्थिर रहेगी। पति/पत्नि का वैचारिक गतिरोध असिमित रहेगा। कम आय और खर्च अधिक होने की सम्भावना रहेगी। अधिक परिश्रम व अधिक पुरुषार्थ करने पर गुजारे लायक धन की प्राप्ति होगी। आपको कार्यों व व्यवसायों में अनेक प्रकार के उतार-चढ़ाव होते रहेंगे। मासान्त तक कुछ योजनाओं की पूर्ति व समय उत्तम रहेगा। पैत्रिक सम्पति की प्राप्ति होगी। २५, २३, २७ जुलाई १, २, ३, १३, १४, १५, २२, २३ अगस्त एवं १, २, ९, १०, ११, १८, १९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। गत किये गये प्रयासो के फलस्वरूप सुख व प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। पारिवारिक भाव में शुक्र का संचार होने से बहूत से कार्य लाभप्रद रहेगे। धन का सदुपयोग होने से धैर्य व संतोष रहेगा। १० अगस्त तक निर्वाह के योग बनेंगे, पति/पत्नि के प्रेम सम्बन्ध मधुर रहेंगे, प्रिय मित्रों से मुलाकात होंगे। धार्मिक क्रियाओं से रूचि रहेगी। मासान्त में समय निम्न रहेगा। २८, २९, ३० सितम्बर ७, ८, ९, १५, १६, १७, २५, २६, २७ अक्टूबर एवं ३, ४, १२, १३, १४ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए निम्न फलदायक रहेगा। विद्यार्थियों को अध्ययन के क्षेत्र में अरूचि रहेगी। मन खिन्न रहेगा। तथा स्थिति में भी कुछ विघ्नों का सामना होगा। अनावश्यक वाद-विवाद की सम्भावना रहेगी। वाणी पर संयम रखे अनावश्यक क्रोध हानिकारक रहेगा। शरीर से कष्ट रहेगा। मूत्र-विकार, वात-विकार की सम्भावना रहेगी। बहूत से जातकों को सन्तान सुख में विलम्ब होगा। २१, २२, २३, नवम्बर १, २, ९, १०, ११, १८, १९, २०, २८, २९, ३० दिसम्बर एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में नवीन कार्यो की योजना बनेगी। सरकारी अनुबन्धों से धनागम के मार्ग प्रशस्त होगें केतु व शुक्र के सहियोग के कारण मानसिक स्थिति अच्छि रहेगी। विशिष्ट व्यक्तियों से मुलाकात होगी। नवीन कार्यों में बढ़ोत्तरी होगी। शुभ संदेश मिलते रहेंगे। पदोन्नति की संभावना रहेगी। धन संग्रह के कारण मन प्रसन्न रहेगा। भौतिक सुखों की प्राप्ति होगी। स्त्री पक्ष से मन सुखी रहेगा। २५, २६ जनवरी १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२, २८, २९, ३० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मिथुन ( GEMINI ) क, कि, कु, घ, ङ, छ के, को, ह ।

वह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मान-सम्मान रोजगार, आर्थिक एवं पारिवारिक सुख की दृष्टि से यह वर्ष शुभफलदायक रहेगा। नये-नये रोजगार स्थापित करेंगे एवं धनागम के कई स्त्रोत प्राप्त होंगे। आर्थिक प्राप्ति एवं दाम्पत्य सुख से मन प्रसन्न रहेगा। छठें स्थान में राहु की स्थिति भूमि भवन-वाहन के सुख में बाधाएँ दे सकती है। शिक्षा एवं व्यापार हेतु विदेश गमन का योग बनेगा। छठें स्थान का शनि शत्रुपक्ष से कष्ट दे सकता है साथ ही आकास्मिक लाभ एवं विदेश यात्रा का भी योग बनेगा। वर्ष के मध्य में भूमि भवन वाहनादि का योग है, व्यय की अधिकता से मानसिक चिन्ता एवं तनाव रहेगा। शत्रुपक्ष के अनेक प्रयासों के पश्चात भी मनोबल बना रहेगा। संतानपक्ष से सौख्य रहेगा। दाम्पत्य-जीवन में हर्ष व उत्साह का वातावरण रहेगा। वर्ष के उत्तरार्ध में कठिन परिश्रम एवं संघर्ष से समय-समय पर कार्य सिद्धि होते रहेंगे। न्यायालयादि के लम्बित कार्य

सम्पूर्णता को प्राप्त होंगे। कुटुम्ब-परिवार में सामजस्य रहेगा अनिष्ट निकृति हेतु गणपति की अचर्ना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में मातृ-कष्ट, भ्रातृपक्ष से असहयोग से मन खिन्न रहेगा। २० मई से राशीश के वक्री होने से शारीरिक कष्ट और मानसिक उलझन की स्थिति रहेगी, त्वचा-रोग, कफ-पित्त-वायु विकार, संक्रमण रोगों से सतर्क रहें। मासान्त में आर्थिक, पारिवारिक व व्यवसायिक स्थिति सुधरने से किञ्चित तनाव घटेगा। शत्रुवर्ग से मानसिक कष्ट प्राप्त होगा। सूझ-बूझ विवेक से स्थिति संभलेगी। २०, २१, २२, २८, २९, ३० अप्रैल एवं ७, ८, ९, १७, १८, १९, २६ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ कार्य क्षेत्र में पराक्रम व बल पर अर्थिक लाभ होगा। थोड़े प्रयास से ही कार्य-सिद्धि होगी, भ्रातृपक्ष के सहयोग से व्यवसाय में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। भूमि-भवन-वाहनादि के क्रय-विक्रय में सावधानी बरतना हितकार रहेगा। धोखा-धड़ी से हानि हो सकती है। माता के सहयोग से पैतृक सम्पति प्राप्त होगी। गृहसज्जा व मनोरंजन में रूचि बढ़ेगी, परिवार कुटुम्ब में मांगलिक कार्यों से मन प्रसन्न रहेगा। ३, ४, ५, १३, १४, १५, २२, २३, ३० जून एवं १, २, १०, ११, १२, १९, २०, २१ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मान-सम्मान में वृद्धि समाज के कल्याणकारी कार्यों से यश-प्राप्ति होगी, सन्तान पक्ष व स्त्रीपक्ष से सहयोग रहेगा। धनागम व लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे, स्थायी कोष में वृद्धि होगी, बन्धु बान्धवों के सहयोग से नए-नए रोजगार स्थापित करेंगे। आय के स्रोतों में वृद्धि होगी शत्रुवर्ग षडयन्त्र करेगा। किन्तु असफल रहेगा। मासान्त में त्वचा रोग, संक्रमक रोग, पित्त, कफ-वायु विकार से सतर्क रहें। २८, २९, ३० जुलाई ६, ७, ८, १६, १७, २४, २५, २६ अगस्त एवं ३, ४, ५, १२, १३, २० सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ राशि से दशम स्थान में राशीश की स्थिति के कारण कार्यक्षेत्र एवं व्यवसायिक दृष्टि से अनुकूल फल की प्राप्ति होगी, पैतृक संपत्ति का लाभ मिलेगा, समुदाय मे मान-सम्मान व यश की प्राप्ति होगी। मध्य में अनेक वर्षो से लम्बित कार्य सिद्ध होंगे। मनोनुकूल फल से प्रसन्नचित्त रहेंगे। पारिवारिक वातावरण सौहार्दपूर्ण रहेगा। मासान्त में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। औषधि आदि पर व्यय बढ़ेगा। पित्त-कफ-वायु विकार, स्कन्धों में पीड़ा, भोजन नली संबंधी समस्याओं से सर्तक रहें। २१, २२, ३० सितम्बर १, २, ९, १०, ११, १७, १८, १९, २८, २९, ३० अक्टूबर एवं ५, ६, ७, १४, १५, १६ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र में कठिन परिश्रम व पराक्रम थे बल पर लाभ होगा व्यवसायिक योजना को क्रियान्वित करने की आवश्यकता रहेगी। भूमि-भवन-वाहन सम्बन्धी समस्याएँ मन को व्यथित करेगी। समीप-दूर की यात्राएँ लाभकारी रहेगी। विदेश गमन का भी अवसर प्राप्त होगा। तीर्थ यात्राओं व शोभा यात्राओं में रूचि बढ़ेगी। परिवार-कुटुम्ब में मांगलिक कार्य सम्पन्न होंगे। २४, २५, २६ नवम्बर ३, ४, ११, १२, १३, २१, २२, २३, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ८, ९, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में उन्नति होगी, लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे भाग्य बली रहेगा, अनेक कार्य सहज ही सिद्ध होंगे। धनलाभ के स्त्रोत बनेंगे। संतान पक्ष से शिक्षा-दीक्षा संबंधी शुभ-समाचार मिलेंगे। मासान्त में बन्धु-बान्धवों के सहयोग से नए रोजगार स्थापित करेंगे। शत्रुपक्ष को पराजित करने में सफल रहेंगे। वाहन चलाते समय विशेष ध्यान रखें, पैर में चोट-चपेट लग सकती है। १८, १९, २६, २७, २८ जनवरी ३, ४, ५, १४, १५, १६, २३, २४, २५ फरवरी एवं १३, १४, १५, २२, २३, २४, ३०, ३१ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कर्क ( CANCER ) हि, हू, हे, हो, डा, डि, डू, डे, डो।

यह समय आपके लिए सामान्य प्रभाव वाला रहेगा। वर्षारम्भ में शुभ संकेतों की सम्भावना रहेगी, परन्तु सप्तमेश, अष्टमेश शनि का वर्षभर प्रभाव रहेगा। अधिकांश कार्य विलम्ब से होने की सम्भावना रहेगी। नवीन कार्य योजनाओं को चिन्ता वढ़ सकती है आय के साधन निम्न बने रह सकते है। वर्षभर में स्त्री पक्ष से कलह व अपमान पति/पत्नी में वैचारिक वैमनस्य व प्रेम के सम्बन्धों में विघ्न की सम्भावना रहेगी। शत्रुपक्ष से षड्यन्त्रों की स्थिति रहेगी। किन्तु भाई बन्धु व पितृपक्ष से सहयोग प्राप्त होता रहेगा। धार्मिक क्रियाकलापों में वृद्धि होगी। नये लोगों से मान सम्मान मिलने की स्थिति रहेगी। उदरपीड़ा, वातदोष, रक्तविकार गम्भीर चोट व कफादि की सम्भावना रहेगी सम्पूर्ण वर्ष अष्टम स्थान में गुरु की स्थिति वित्त एवं सौख्य के लिए बाधक रहेगी। आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा, तथापि राशीश से मित्रता होने से समाज में कार्य व्यवहार चलता रहेगा। कार्य-व्यवसाय में नरमी के बाद भी आय की सम्भावना बनी रहेगी। अरिष्ट परिहार हेतु शनि का दान (काला वस्त्र, लोहा) एवं गुरु की पूजा श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। भाग्य किञ्चित मन्दफलदायक रहेगा। आयात-निर्यात संबंधी कार्य व्यवसाय से किञ्चित लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे। पति/पत्नी से सम्बन्ध सुधरेंगे, लम्बित कार्य की सिद्धि आनन्ददायक रहेगी। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में किए गए प्रयासो से उत्तरोत्तर सफलता मिलेगी। आय-व्यय की व्यवस्था में संतुलन की कमी से वित्तीय क्षेत्र में असफलता का सामना करना पड़ सकता है। १३, १४, २२, २३, ३० अप्रैल एवं १, २, ९, १०, ११, १९, २०, २१ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में समय संर्घषपूर्ण रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ सकता है, कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। पति/पत्नी से संबंध कटु रहेंगे। समीप-दूर की यात्राएँ व्यय कारक रहेंगे। मासान्त में शत्रु पक्ष से वाद-विवाद व झगड़े की संभावना रहेगी। अतः वाणी पर संयम रखना आवश्यक होगा। २७, २८, २९ मई ५, ६, ७, १५, १६, २४, २५ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, १४, २१, २२, २३ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में उत्तम लाभ प्राप्त होगा, नवीन रोजगारों की योजनाएँ कार्याविन्त होगी। साझेदारों से नवीन अनुबन्ध लाभफलदायक सिद्ध होंगे। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद रहेगा। देश-विदेश की यात्राओं का सुअवसर प्राप्त होगा, अनावश्यक वाद-विवाद से दूरी बनाना ही श्रेयस्कर रहेगा। ३०, ३१ जुलाई ९, १०, ११, १८, १९, २७, २८ अगस्त एवं ५, ६, ७, १४, १५ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। वायु-विकारों से उदरपीड़ा, शीरशूल से कष्ट रहेगा। कार्यक्षेत्र में शत्रुभय व कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा। मानसिक तनाव व धन की चिन्ता रहेगी। अनेक प्रयासों के पश्चात् धनागम व लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। मासान्त में परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी। २३, २४, २५ सितम्बर २, ३, ४, ११, १२, १३, १९, २०, ३०, ३१ अक्टूबर एवं ७, ८, ९, १६, १७ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में परिवार कुटुम्ब में गृह क्लेश से मन संतप्त रहेगा। पति/पत्नी से वैमनस्य दाम्पत्य सुख का ह्रास होगा, कार्य व्यवसाय में कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा उन्नति के लिए किए गए प्रयासों को आंशिक सफलता प्राप्त होगी। स्वस्थ पक्ष से भी अनुकूल नहीं रहेगा। उदर-विकार, संक्रमण, ज्वरादि कष्ट रहेगा। क्षय रोग एवं गठिया से शरीर रक्षा आवश्यक होगी। २६, २७, २८ नवम्बर ५, ६, १३, १४, १५, २३, २४, २५ दिसम्बर एवं १, २, १०, ११, १२ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में भूमि-वाहन-भवन सम्बन्धी समस्याएँ उत्पन्न होगी, आकस्मिक व्यय मानसिक कष्ट का कारण बनेंगे। कार्य व्यवसाय मन्द गति से चलेगा। भूमि भवन क्रिय के बार-बार अवसर बनेंगे। लेकिन मनवाञ्छित मूल्य प्राप्त नहीं हो पाएगा। अतः कार्य लम्बित होंगे उदर-विकार पीलिया, टायफाइड आदि रोगों से शरीर की रक्षा करना अपेक्षित होगी। २०, २१, २२, २९, ३० जनवरी ६, ७, ८, १६, १७, १८, २५, २६, २७ फरवरी ६, ७, ८, १५, १६, १७, २४, २५, २६ मार्च एवं १ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**सिंह ( LEO ) म, मि, मु, मे, मो, टा, टि, टू, टे।**

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। सम्पूर्ण वर्ष शनि स्वगृही होकर राशि से छठे स्थान में संचरण करेंगे। अतः शारीरिक कष्ट, मानसिक तनाव से ग्रस्त रहेंगे। उदर विकार, कोष्ठबद्धता रक्तचाप, विषमज्वर, नेत्ररोग, मेरुदण्ड संबंधी कष्टादि से शरीर रक्षा आवश्यक होगी। संतान पक्ष से वैचारिक मतभेद, सौहार्द की कमी रहेगी। १४ जनवरी २०२२ में शनि से युति कार्य-व्यवसाय एवं व्यापार के क्षेत्र में हानिदायक रहेगी। प्रतिस्पर्धा के कारण व्यवसाय में शत्रुवर्ग प्रबल रहेगा। आर्थिक रूप से लाभ हानि के उतार चढ़ाव से मन क्लान्त रहेगा। वर्षान्त में स्थिति कुछ संभलेगी। पति/पत्नी से संबंध सुधरेंगे, परिवार व कुटुम्ब से शन्ति का वातावरण रहेगा। राजकीय क्षेत्रों में राहत मिलेगा। उच्चाधिकारियों से समन्वय होने से धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। अधिकांश समय व्यर्थ के कार्यो में व्यतित होगा। पूर्वार्द्ध में किए गए प्रयासों से स्वास्थ उत्तम रहेगा समाज व समुदाय में अग्रणी रहेंगे। मासान्त में मान-सम्मान व यश प्राप्ति होगी, घर परिवार में हर्षोल्लास की स्थिति रहेगी। वातावरण के अनुकूल धनलाभ के अवसर बनेंगे। यदा-कदा व्यय की अधिकता से मन खिन्न रहेगा। १४, १५, १६, २४, २५, २६, २७ अप्रैल एवं २, ३, ४, १२, १३, १४, २१, २२, २३ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। शत्रुओं की संख्या में वृद्धि होगी। लड़ाई झगड़े की सम्भावना रहेगी। सन्तान पक्ष से दुखी

रहेंगे। कलह के कारण परिवार की स्थिति विरोधात्मक रहेगी, पिता के कारण भी परिश्रम की स्थिति रहेगी। मासान्त में आय प्रति के स्त्रोत बनेंगे। धार्मिक क्षेत्र से जुड़ाव रहेगा, शोभा यात्राओं व तीर्थाटनों से मन प्रसन्न रहेगा, उन्नति के नये मार्ग प्रशस्त होंगे। प्रयत्न करने पर सफलता मिलेगी। २९, ३०, ३१ मई ८, ९, १०, १७, १८, १९, २६, २७, २८ जून एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७, २३, २४ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तमफलदायक रहेगा। मासारम्भ में तृतीयेश के प्रभाव से पुरूषार्थ में वृद्धि होगी। बहुत से काम सहजता से होंगे। वृहस्पति अस्त रहने से भाग्येश शुक्र शुभ फलदायक रहेगा। प्रेमी युगलों के प्रेम का विस्तार होगा। विवाह के योग बनेंगे। मध्यम गति से कार्य में विस्तार रहेगा, मासान्त में कार्यों में परिवर्तन रहेगा। पिता/माता की स्थिति प्रतिकूल होगी। माता का स्वास्थ्य नरम रहेगा। शारीरिक व मानसिक कष्ट रहेगा। परन्तु कुछ कार्य सरलता से बनेंगे। १, २, ३, ११, १२, १९, २०, २१, २९, ३० अगस्त एवं ७, ८, ९, १६, १७, १८ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेंगा। पारिवारिक स्थिति में वैमनस्यता रहेगी। सहयोगी से लाभ होने की सम्भावना रहेगी। मित्रों से सावधान रहें उन्नति करने के लिए विशेष परिश्रम अपेक्षित रहेगा। अत्याधिक भागदौड़ करने पर भी आय से व्यय की मात्रा अधिक रहेगी। आदित्य स्तोत्रपाठ एवं सूर्य की पूजा लाभदायक रहेगी। २५, २६, २७ सितम्बर ५, ६, १३, १४, १५, २२, २३, २४ अक्टूबर एवं १, २, ३, ९, १०, १९ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा उत्तम फलदायक रहेगा। लम्बे समय से चली आ रही स्वस्थ समस्याओं से छुटकारा मिलेगा। व्यय पर भी नियन्त्रण लगेगा। वृथा भ्रमण व शत्रु परास्त होंगे, कार्य सिद्धि से मन प्रसन्न होगा। यश मान-सम्मान व समुदाय में अग्रणी रहेंगे, बन्धु-बान्धवों का सहयोग रहेगा। शारीरिक मानसिक, भौतिक रूप से सुदृढ़ होंगे, मन में शान्ति रहेगी। २०, २९, ३० नवम्बर ७, ८, ९, १६, १७, १८, २६, २७, २८ दिसम्बर एवं ३, ४, ५, १३, १४ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, बन्धु मित्रों के सहयोग से कार्य व्यवसाय में कोई बड़ा सौदा या अनुबन्ध होने से व्यापार में उन्नति व धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। नवीन भवन, वाहन का सुख प्राप्त होगा। रोजगार परक नवीन योजनाएँ फलीभूत होंगी। संतान पक्ष से संतोष रहेगा। उदर-विकार, अपच, विषमज्वर, संक्रमण से स्वास्थ्य रक्षा आवश्यक होगी। २२, २३, २४, ३०, ३१ जनवरी ९, १०, ११, १९, २०, २७, २८ फरवरी एवं ८, ९, १०, १८, १९, २६, २७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कन्या ( VIRGO ) टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो।

यह वर्ष आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में ०७ जुलाई तक बुध दशम स्थान में मिथुन राशि पर रहेगा फलस्वरूप भूमि-भवन-वाहनादि का उत्तम सुख प्राप्त होगा। मातृपक्ष से सहयोग रहेगा, पैतृक संपति, जमीन जायदाद की प्राप्ति होगी। कार्य व्यवसाय में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। रोजगार हेतु देश-विदेश की लाभदायक यात्राएँ होंगी। कार्यक्षेत्र का विस्तार एवं धनागम के अनेक स्रोत बनेंगे। मिश्र-बन्धु-बान्धवों

से सहयोग व मधुर संबन्ध रहेंगे। विद्यार्थियों के लिए यह वर्ष विशेष रहेगा। २५ जुलाई से कर्क राशि में स्थित बुध प्रतियोगिताओं में सफलतादायक रहेगा। देशाटन पर्यटन व विदेश गमन के बार-बार अवसर प्राप्त होंगे। संतान पक्ष की शिक्षा-दीक्षा से संतुष्ट व प्रसन्न रहेंगे तृतीय स्थान में राहु के स्थिति भायों एवं पति/पत्नी से संबधों में असंतुष्टि दे सकती है, अकारण वाद-विवाद अहितकारी रहेगा। यदा-कदा स्वास्थ नरम रहेगा। कफ-पित्त-वायु प्रकोप, संक्रमण हाथ पैरो में पीड़ा, अपचादि रोगों से सामना हो सकता है। गायत्री मन्त्र का जाप एवं गणपति अर्चना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासारम्भ में राशीश के धन स्थान में स्थित होने से कार्य व्यपार के क्षेत्र में थोड़े से प्रयास से ही लाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। कार्यसिद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। अनायास लाभ स्थायीकोष में वृद्धि करेंगे। परिवार में प्रसन्नता का वातावरण रहेगा भौतिक सुख सुविधाओं का सौख्य रहेगा। पति/पत्नी का सहयोग संतुष्टि प्रदान करेगा। उतरार्द्ध में सब वर्ग से अहयोग किञ्चित चिन्तादायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से भूमि-भवन के लाभांश पर वाद-विवाद हो सकता है। संयम बरतें। १७, १८, १९, २६, २७ अप्रैल एवं ४, ५, ६, १४, १५, १६, २३, २४, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में सफलता व्यापार उत्तम रहेगा, कार्य सिद्धि व इच्छा पूर्ति होगी, अध्ययन व शिक्षा की दृष्टि से अनुकूल समय है, विद्यार्थियों को प्रतियोगिता परीक्षाओं में सफलता प्राप्त होगी। राशि पर पूरे वर्ष राहु के स्थिति होने से असमंजस बना रहेगा, शत्रुपक्ष परास्त होगा भ्रातृपक्ष से असहयोग व मन-मुटाव रहेगा, धैर्य से संबंध सुधर सकते हैं। ३१ मई १, २, १०, ११, १२, २०, २१, २८, २९ जून एवं ८, ९, १०, १७, १८ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में सफलता, उन्नति की योजनाओं एवं क्रियान्वन से धनागम के स्रोत बनेंगे। समीप-दूर की लाभदायक यात्राएँ सिद्ध होगी। पति/पत्नी से मधुर सम्बन्ध व दाम्पत्य सौख्य रहेगा। उतरार्द्ध में समय थोड़ा कष्टदायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से मन-मुटाव माता से असहयोग पिता-पुत्र वैमनस्य, धन हानि से मन खिन्न रहेगा। स्वास्थ्य भी नरम रहेगा। पित्त-वायु-विकार कन्धों में पीड़ा, वृक्क-मूत्रादि रोग, भोजन-नली के कष्ट, स्मृति-हानि से शारिरीक कष्ट हो सकता है सावधानी बरतें। २५, २३, २७ जुलाई १, २, ३, १३, १४, १५, २२, २३ अगस्त एवं १, २, ९, १०, ११, १८, १९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। प्रारम्भ में व्यवसाय, व्यापार में लाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। मातृपक्ष से असहयोग रहेगा, भ्रातृपक्ष से भी मनमुटाव रहेगा। समीप-दूर की यात्राएँ लाभकारी रहेगी विदेश गमन का भी अवसर मिलेगा। स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। जल संक्रमण, उदर पीड़ा, वायु विकार, श्वसन संबंधी समस्याओं से सामना हो सकता है। स्वास्थ्य का विशेष ध्यान रखें। २८, २९, ३० सितम्बर ७, ८, ९, १५, १६, १७, २५, २६, २७ अक्टूबर एवं ३, ४, १२, १३, १४ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। प्रारम्भ में किञ्चित

चिन्ता, व तनाव के कारण कार्यक्षेत्र भी प्रभावित रहेगा, लाभकारी कार्य व धनागम लम्बित रहेगा। बन्धु-बान्धुवों के सहयोग से व्यापार के रूके हुए कार्य सफल होंगे। संतान पक्ष से हर्ष रहेगा। पत्नी/पति का स्वास्थ्य नरम रहेगा। मातृ-पक्ष से सहयोग व मातृपक्ष से मतभेद रहेगा। पित-व्यथा-वायु विकार संक्रमण रोगों से सर्तकता आवश्यक है। चोट-चपेट का ध्यान रखें। २१, २२, २३, नवम्बर १, २, ९, १०, ११, १८, १९, २०, २८, २९, ३० दिसम्बर एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में धनहानि, मान-सम्मान में कमी, स्थान परिवर्तन परिवार-कुटुम्ब में भय कलह का वातावरण रहेगा। भ्रातृपक्ष से वाद-विवाद घर के बड़े बुजुर्गों का स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। नवम स्थान में सूर्य-शनि की युति, पिता-पुत्र में वैमनस्य, पति-पत्नी में कटुता का कारण बनेगी। विदेश गमन अथवा स्थानच्युति के रूप में अलगाव की स्थिति बनेगी। पित्त दोष, नेत्र-पीड़ा उदर विकार से बचाव आवश्यक है। २५, २६ जनवरी १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२, २८, २९, ३० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## तुला ( LIBRA ) रा, री, रू, रे, रो, ता, ति, तू, ते।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। शनि की ढैय्या का प्रभाव वर्षभर रहेगा। वर्षारम्भ में परिवारिक समस्याएँ रहेंगी। अनावश्यक खर्च होंगे। व्यर्थ की चिंताएँ रहेंगी। पति/पत्नी में वैचारिक मतभेद सामंजस्य व सौहार्द की कमी रहेगी। परिवार में अनावश्यक कलह व असंतुष्टि का वातारण रहेगा। १७ मार्च से ९ अप्रैल तक शुक्र स्वोच्च मीन राशि में रहेगा। फलस्वरूप वाहन, भूमि, भवन आदि सुख में वृद्धि होगी व खर्च भी होते रहेंगे। १० अप्रैल से ३ मई तक शुक्र की तुला राशि पर स्वग्रही दृष्टिपात होगा। फलस्वरूप मान सम्मान, धन-लाभ व प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। पदोन्नति के अवसर व मनोवांछित कार्य योजनाओं की सिद्धि होगी। ११ अगस्त से शुक्र कन्या राशि में होंगे। फलस्वरूप वृथा दौड़ धूप व धन हानि होगी। पिता के स्वास्थ पर नकारात्मक प्रभाव रहेगा। वर्षान्त तक कार्यक्षेत्र में उतार-चढ़ाव व रोजभार में कमी होगी। व्यर्थ बातों में क्रोध से बचे, वाणी पर संयम रखे, पैतृक सम्पत्ति की बटने की सम्भावना रहेगी। पति/पत्नी व प्रेमी युगलों में बिछड़ाव की सम्भावना रहेगी कार्यक्षेत्र से अधिक व्यय से बचे, २८ मार्च के बाद स्थिति परिवर्तित होगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में विद्या व बुद्धि में विकास होगा। अध्ययन क्षेत्र में विकास के अवसर प्राप्त होंगे। शुक्र उच्च राशि में स्थित रहेगा। जिससे आय के नवीन साधन बनेंगे। मित्र व अपनत्व के सहयोग से कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। पदोन्नति के अवसर से मन प्रसन्न रहेगा। २०, २१, २२, २८, २९, ३० अप्रैल एवं ७, ८, ९, १७, १८, १९, २६ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वाद्ध में रूके हुए कार्य बनेंगे। परिश्रम से धनलाभ में सफलता रहेगी। उपलब्धियों से मन प्रसन्न रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग मिलता रहेगा। बन्धुओं व सहियोगियों की सहायता से कारोवार में वृद्धि होगी। नवीन गृह निर्माण की योजनाएँ कार्यान्वित होंगी। मासान्त में कार्यों में विलम्ब होने की सम्भावना रहेगी। ३, ४, ५, १३, १४, १५, २२, २३, ३० जून एवं १, २, १०, ११, १२, १९, २०, २१ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए निम्न फलदायक रहेगा। मासारम्भ में शुक्र अष्टमस्थ होने से संर्घषमयी परिस्थितियाँ रहेंगी। व्यापार में उतार-चढ़ाव व परेशानियाँ रहेंगी। स्थान परिवर्तन से मन खिन्न रहेगा। व्यर्थ के कार्यों में समय व्यर्थ होगा। कार्यक्षेत्र में शत्रु भय व कठिन परिश्रम की स्थिति बनी रहेगी। अनेक प्रयासों के बाद भी सफलता प्राप्ति विलम्ब से होगी। २८, २९, ३० जुलाई ६, ७, ८, १६, १७, २४, २५, २६ अगस्त एवं ३, ४, ५, १२, १३, २० सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा पूर्वाद्ध में विघ्न-बाधाओं के बावजूद व्यवसाय क्षेत्र में धीरे-धीरे सुधार होंगे। भूमि-भवन-वाहन आदि की प्राप्ति से मन प्रसन्न रहेगा। जीवन में भौतिक सुख साधनों की सौख्यता रहेगी। पत्नी/पति व परिवारिक स्थिति में सुधार होगा। मासान्त में गुरु व शुक्र के सम्बन्ध से विरोधियों में वृद्धि की सम्भावना रहेगी। २१, २२, ३० सितम्बर १, २, ९, १०, ११, १७, १८, १९, २८, २९, ३० अक्टूबर एवं ५, ६, ७, १४, १५, १६ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। शनि ढैय्या का प्रभाव रहेगा। शुक्र नीचस्थ होने के कारण शिरशूल, उदरपीड़ा-वात-रक्तदोष की सम्भावना रहेगी। कृषि क्षेत्र में विलम्ब होगा, राजनीति के कार्य में हानि की सम्भावना रहेगी। तनाव व धन की चिन्ता रहेगी। निकट बन्धुओं से कपटता की स्थिति रहेगी। २४, २५, २६ नवम्बर ३, ४, ११, १२, १३, २१, २२, २३, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ८, ९, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। शत्रुभय की सम्भावना रहेगी। मानसिक तनाव होगा। पति/पत्नी के सम्बन्ध में वैमनस्य रहेगा। व्यर्थ की भागदौड़ लगी रहेगी। पिता-पुत्र में विरोध संघर्ष व वाद-विवाद से परिवार में कलह का वातावरण बनेगा। शुक्र-गुरु व शनि की लग्नस्थ दृष्टियाँ रहने से घरेलू हालात में विशेष परिवर्तन होंगे। मान-सम्मान में कमी रहेगी। अपयश की प्राप्ति होगी। व्यर्थ की चर्चा से बचे। १८, १९, २६, २७, २८ जनवरी ३, ४, ५, १४, १५, १६, २३, २४, २५ फरवरी एवं १३, १४, १५, २२, २३, २४, ३०, ३१ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृश्चिक ( SCORPIO ) तो, न, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में स्वास्थ्य नरम रहेगा। अष्टम स्थान में राशीश, कठिनाइयाँ अड़चनों एवं बाधाओं को उत्पन्न करने वाला होगा किन्तु मित्र ग्रह धनेश-पंचमेश गुरु की विशेष दृष्टि राशि पर होने से कष्टों का निवारण भी शीघ्र हो जाएगा। ०२ जून से भाग्य स्थान में कर्क राशि पर निचस्थ होते हुए भी भाग्य शुभ फलदायक रहेगा। वर्ष के मध्य में कार्य व्यवसाय व रोजगार संबधी सुअवसर प्राप्त होंगे। धनेश गुरु की दृष्टि आर्थिक रूप से सुदृढ़ करने वाली रहेगी। नवीन व्यापार आरम्भ होने से धनागम के अनेक स्रोत उत्पन्न होंगे। मनोवाञ्छित फल प्राप्ति, भौतिक सुख संसाधनों का सौख्य रहेगा। संतान पक्ष की उच्च शिक्षा के मार्ग प्रशस्त होने से संतोष रहेगा। वर्षान्त में पराक्रम में वृद्धि रहेगी उत्साह व स्फूर्ति से आत्मबल उच्च रहेगा। भ्रातृ व मातृ पक्ष से सहयोग मिलेगा। पुश्तैनी जमीन-जयदाद का लाभांश प्राप्त होने से प्रसन्नता रहेगा। हनुमदुपासना श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। राशीश मंगल की स्थिति राशि से अष्टम स्थान में रहेगी अतएव स्वास्थ्य नरम रहेगा उच्च रक्तचाप विषम, संक्रमण आदि स्वास्थ्य समस्याओं से ग्रस्त रहेंगे कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में प्रति द्वन्दीयों की ईर्ष्या का सामना करना पड़ेना किन्तु मित्र ग्रह गुरु के चतुर्थ स्थान में रहने से धनागम के मार्ग प्रशस्त रहेंगे। परिवार कुटुम्ब में सुख शान्ति रहेगी। संतान पक्ष को उच्च शिक्षा के अवसर प्राप्त होने से संतोष रहेगा। १३, १४, २२, २३, ३० अप्रैल एवं १, २, ९, १०, ११, १९, २०, २१ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। राशीश की स्थिति नीचस्थ भाग्य स्थान में होने व शनि से दृष्ट होने के कारण नवीन रोजगार की योजनाएँ कठिनाई से क्रियान्वित होंगी किसी लम्बित मुकदमे का फैसला आपके पक्ष में आ सकता है। पराक्रम व उत्साह में वृद्धि रहेगी। समाज के कल्याणकारी कार्यों में बढ़चढ़ कर हिस्सा लेंगे। आध्यात्म के क्षेत्र में रूचि बढ़ेगी। तीर्थाटन व शोभा यात्राओं में सहभागिता रहेगी। भ्रातृ पक्ष से सहयोग व सौख्य रहेगा। २७, २८, २९ मई ५, ६, ७, १५, १६, २४, २५ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, १४, २१, २२, २३ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। राशीश मंगल की स्थिति राशि से दशम स्थान में रहेगी। फलस्वरूप धनेश-पंचमेश मित्र ग्रह गुरु की पूर्ण दृष्टि कार्य क्षेत्र में उन्नति व सफलता की नवीन उचाईयों तक ले जाएगी। रोजगार के अनेक अवसर प्राप्त होंगे। पूँजी निवेश से उत्तम धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। होटल रेस्टोरेंट व वित्तीय क्षेत्रों में द्रव्य निवेश से आर्थिक स्थिति सुदृढ़ होगी। माता का सहयोग व आत्मसंतोष रहेगा। ३०, ३१ जुलाई ९, १०, ११, १८, १९, २७, २८ अगस्त एवं ५, ६, ७, १४, १५ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में राशीश मंगल के राशि से एकादश भाव में सञ्चार करने से वर्षों से लम्बित अनेक मनोकामनाएँ पूर्ण होंगी। कार्य व्यवसाय संबधी योजनाएँ क्रियान्वित होंगी, आय के विभिन्न स्रोतों से धनागम बना रहेगा। मास के उत्तरार्ध में व्यय की अधिकता रहेगी। आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। वृथा भ्रमण व तनाव से मन खिन्न रहेगा। २३, २४, २५ सितम्बर २, ३, ४, ११, १२, १३, १९, २०, ३०, ३१ अक्टूबर एवं ७, ८, ९, १६, १७ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। मासारम्भ में व्यय की अधिकता रहेगी। शरीर अस्वस्थ रहेगा। शिर शूल, रक्तचाप, संक्रमण ज्वर, रक्ताल्पता आदि रोगों के उपचार पर व्ययाधिक्य से मन असंतुष्ट रहेगा, मास के उत्तरार्ध में स्वास्थ्य लाभ होगा। शरीरिक, मानसिक, आर्थिक, सामाजिक, मान-सम्मान यश, आर्थिक उन्नति के अनेक अवरूद्ध प्राप्त होंगे। द्रव्य संचय एवं धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। २६, २७, २८ नवम्बर ५, ६, १३, १४, १५, २३, २४, २५ दिसम्बर एवं १, २, १०, ११, १२ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में आर्थिक रूप से सुदृढ़ता के अवसर प्राप्त होंगे कार्य व्यवसाय व रोजगार के क्षेत्र में सफलता प्राप्त होगी। धनागम के स्रोंतो में वृद्धि रहेगी। परिवार

में सुख शान्ति का वातावरण रहेगा। मांगलिक कार्यों का आयोजन करेंगे। उत्साह व स्फूर्ति से मनोबल उच्च रहेगा। पराक्रम में वृद्धि भूमि भवन वाहन का लाभ प्राप्त होगा। सामाजिक प्रतिष्ठा तथा आय में वृद्धि के सुअवसर प्राप्त होते रहेंगे। २०, २१, २२, २९, ३० जनवरी ६, ७, ८, १६, १७, १८, २५, २६, २७ फरवरी ६, ७, ८, १५, १६, १७, २४, २५, २६ मार्च एवं १ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**धनु ( SANGITTARIUS ) ये, यो, भा, भी, भू, ध, फ, ढ़, भे।**

यह वर्ष आपके लिए प्राय: कष्टकारी रहेगा। शनि की साढ़ेसाती का प्रभाव शारीरिक एवं मानसिक रूप से व्यथित करेगा। आर्थिक स्थिति कमजोर रह सकती है। कार्यक्षेत्र व रोजगार में व्यवधान एवं कठिनाईयाँ, परिश्रम में वृद्धि करेगें। राशीश गुरु की कुम्भ राशि में स्थिति पराक्रम व प्रयासों में वृद्धि करेगी किन्तु मनोवाञ्छित फल प्राप्ति में रुकावटे आएगी। राशीश गुरु के २४ जून से वक्री होने के कारण एवं १४ सितम्बर से अपनी नीच राशि मकर में शनि से युक्त होने से आर्थिक व पारिवारिक कष्टों का सामना करना पड़ेगा। नवीन रोजगार संबधी योजनाएँ लम्बित रहेगी। आय-व्यय का संतुलन प्रभावित करेगा २० नवम्बर से राशीश पुन: मार्गी होकर कुम्भ में प्रवेश करेगा अत: समस्याओं एवं पारिवारिकविवादों से राहत मिलेगी। तथापि सम्पूर्ण वर्ष स्वगृही शनि के धनस्थान में होने से धनागम में उतार चढ़ाव की स्थिति बनी रहेगी कष्टपरिहार हेतु शनि का दान व गुरु की अर्चना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आप के लिए उत्तम फलदायक रहेगा। लम्बित कार्यो की सिद्धि, कार्यक्षेत्र में मनोनूकुल लाभ व व्यापार में उन्नति रहेगी। आत्म सम्मान में वृद्धि यशकार रहेगी, धार्मिक कृत्यों व अध्यात्म में रूचि बढ़ेगी। विदेश की यात्राओं व प्रवास के सुअवसर प्राप्त होंगे। व्यय की अधिकता रहेगी। किन्तु धन का सद्प्रयोग होने से संतुष्टि रहेगी। सन्तान पक्ष से सहयोग किञ्चिद कम रहेगा। १४, १५, १६, २४, २५, २६, २७ अप्रैल एवं २, ३, ४, १२, १३, १४, २१, २२, २३ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मास के आरम्भ में भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा। कार्य-व्यवसाय के क्षेत्र में आलस्य के कारण लाभ किञ्चित संकुचित रहेंगे। मातृपक्ष से जमीन जायदाद संबंधी समस्याएँ उत्पन्न होंगी। २९, ३०, ३१ मई ८, ९, १०, १७, १८, १९, २६, २७, २८ जून एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७, २३, २४ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह मास आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। सेवारत लोगों के लिए यह समय प्रोन्नति एवं स्थान्तरण का रहेगा। धनागम में वृद्धि किन्तु दामपत्य सुख की हानि रहेगी। कार्यक्षेत्र व व्यापार में नवीन रोजगार की योजनाएँ क्रियान्वित होंगी, नये अनुबन्ध्य लाभ-मार्गो की वृद्धि में सहायक होंगे। मासान्त में राजकीय पक्ष से किञ्चित कठिनाईयाँ तनाव का कारण बनेगी संयम व सर्तकता अपेक्षित रहेगी। १, २, ३, ११, १२, १९, २०, २१, २९, ३० अगस्त एवं ७, ८, ९, १६, १७, १८ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में वृथा भ्रमण, अपव्यय से मन खिन्न रहेगा। पितृपक्ष से सहयोग व मार्गदर्शन से स्थिति संभलेगी आयात-निर्यात के क्षेत्र में पूँजी निवेश लाभकारी रहेगा। विदेश यात्रा के सुअवसर प्राप्त होंगे। धर्म-कर्म में आस्था रहेगी। अध्यात्म

में रूचि होने से मन में संतोष सौख्य रहेगा। २५, २६, २७ सितम्बर ५, ६, १३, १४, १५, २२, २३, २४ अक्टूबर एवं १, २, ३, ९, १०, १९ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य क्षेत्र व व्यापार में यदा-कदा समस्याएँ उत्पन्न होंगी, किन्तु सूझ-बूझ व धैर्य से समाधान भी हो जायेगा। दूर-पास की आकस्मिक यात्राएँ व्यय का कारण होंगी, किन्तु मासान्त में आर्थिक स्थिति में निरन्तर सुधार होगा। सुखद व अनुकूल परिणामों से मन में संतोष व संतुष्टि रहेगी। पिता पुत्र से किञ्चित मन मुटाव रहेगा। २०, २९, ३० नवम्बर ७, ८, ९, १६, १७, १८, २६, २७, २८ दिसम्बर एवं ३, ४, ५, १३, १४ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन संबन्धी कार्यों में रूचि रहेगी किन्तु कार्यसिद्धि हेतु कठिन परिश्रम व अड़चनों का सामना करना पड़ेगा। बार-बार व्यवधानों से लाभ मार्ग अवरूद्ध होंगे। प्रगति की गति मन्द रहेगी। मासान्त में कार्यक्षेत्र व्यवसाय में व्यवसाय में व्यस्तता बढ़ेगी। साथ ही लाभ के अनुकूल परिणाम समुदाय में अग्रणी रहने का अवसर प्राप्त होगा। २२, २३, २४, ३०, ३१ जनवरी ९, १०, ११, १९, २०, २७, २८ फरवरी एवं ८, ९, १०, १८, १९, २६, २७ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मकर ( CAPRICORN ) भो, ज, जी, खि, खु, खे, खो, ग, गी।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। सम्पूर्ण वर्ष राशीश शनि मकर राशि पर ही संचरण करेंगे अतः अर्थिक मानसिक व शारिरीक रूप से उतार चढ़ाव बने रहेंगे। द्वादशेश गुरु की स्थिति, शनि की दूसरी राशि कुम्भ में मार्गी व वक्री होते हुए लगातार शुभाशुभ फलप्रदान करेगी, धनु राशि वालों के लिए भी साढ़े साती एवं ढैय्या का प्रभाव रहेगा। वर्षारम्भ में मकर राशि के जातक धर्म व अध्यात्म के प्रति समर्पित रहेंगे। स्वास्थ्य की दृष्टि से मिश्रित फलप्राप्त होगा, सन्धि पीड़ा, गठिया, मेरूदण्ड संबंधी समस्याएँ, नसों में खिचाव, दांत संबंधी कष्ट से प्रभावित रहेंगे। कार्य-व्यवसाय व रोजगार के क्षेत्र में सफलता के मार्ग प्रशस्त होंगे, परन्तु लाभांश लम्बित रहने से कठिनाईयों का सामना होगा, तथापि भौतिक सुखसंसाधनों में वृद्धि होगी, बैंक बैंलेंस वित्त संबंधी मामले अनुकूल रहेंगे, धनागम के अनेक स्रोत विकसित होंगे। १४ जनवरी से राशीश शनि की युति सूर्य से होगी अतः पिता पुत्र में मतभेद वैमनस्य उत्पन्न होगा, भ्रातृपक्ष से असहयोग, आलस्य की अधिकता एवं पराक्रम की हानि रहेगी। पति/पत्नी से संबंध किञ्चित कटु रहेंगे। शिवोपासना एवं शनि का दान अभीष्ट सिद्ध हेतु श्रेयसकर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह मास आप के लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में व्ययाधिक्य रहेगा। आय-व्यय का सन्तुलन प्रभावित होगा। आकस्मिक खर्च मन को व्यथित करेगा। पति पत्नी से मन मुटाव रहेगा। मासान्त में स्थिति संभलेगी, कार्यक्षेत्र में उन्नति हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा। कड़ी प्रतियोगिता के पश्चात ही कार्यक्षेत्र से उत्तम धन लाभ व संचय होगा। परिवार में सौख्य रहेगा। १७, १८, १९, २६, २७ अप्रैल एवं ४, ५, ६, १४, १५, १६, २३, २४, २५ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए संतोष जनक रहेगा कार्य व्यवसाय में स्थिरता आने से मन प्रसन्न रहेगा। व्यवस्थापिक क्षेत्रों से धनागम में वृद्धि रहेगी। धन-संचय व लाभ मार्गों से वृद्धि से मनोबल उच्च रहेगा। पुत्र को उच्च शिक्षा व रोजगार में सफलता रहेगी। कार्यक्षेत्र में उन्नति की नवीन

योजनाएँ फलीभूत होंगी व आशातीत सफलता प्राप्त होगी। समाज बन्धु-बान्धवों में यश मान सम्मान प्राप्त होगा। ३१ मई १, २, १०, ११, १२, २०, २१, २८, २९ जून एवं ८, ९, १०, १७, १८ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आप के लिए शुभ फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि से मनोबल उच्च रहेगा। लाभ के विभिन्न मार्गों से धनागम मन को प्रसन्न करेगा। समुदाय में मान-सम्मान यश रहेगा। परोपकार में सहभागिता रहेगी। राजकीय कार्यों में उच्चपदस्थ अधिकारियों से संपर्कवक्षात् लाभ प्राप्ति के अवसर मिलेंगे। शारीरिक मानसिक व भौतिक सुख रहेगा। २५, २३, २७ जुलाई १, २, ३, १३, १४, १५, २२, २३ अगस्त एवं १, २, ९, १०, ११, १८, १९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र में अवरोध व मन्द गति से मन खिन्न रहेगा। लाभमार्ग किञ्चित संकुचित रहेंगे। किन्तु उत्तरार्ध में परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी। कड़ी प्रतियोगिता होते हुए भी लाभ मार्ग प्रशस्त रहेंगे। वायुविकार सन्धिवात एवं हृदय शूल रहेगी। परिवार कुटुम्ब से सहयोग मिलेगा। २८, २९, ३० सितम्बर ७, ८, ९, १५, १६, १७, २५, २६, २७ अक्टूबर एवं ३, ४, १२, १३, १४ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम रह सकता है। बिगड़ते हुए कार्यों की बनने की स्थिति रहेगी, मन अशान्त रहेगा, परन्तु भूमि-भवन-वाहन आदि क्रय की योजना बनती रहेगी, पूजन आदि व माङ्गलिक कार्यों से जुड़ाव होता रहेगा। धन आय के साधनों में सुधार के साथ खर्च में वृद्धि हो सकती है। अध्यायनरतों को मानसिक तनाव रहेगा। साथ ही विद्यार्थी भविष्य को लेकर अध्ययन से दूर हो ऐसे योग बनते रहेंगे। २१, २२, २३, नवम्बर १, २, ९, १०, ११, १८, १९, २०, २८, २९, ३० दिसम्बर एवं ५, ६, ७, १५, १६, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक होगा अनेक प्रकार के विघ्नों की सम्भावना होगी, मासारम्भ मे विघ्न के बाद भी आय के साधन बनते रहेंगे। लड़ाई झगड़ा व कोट-कचहरी सम्बन्धि समस्याएँ भी हो सकती है। व्यर्थ के कार्यों में समय नष्ट होता रहेगा, शरीर के नीचले भाग से सम्बन्धित कष्ट की स्थिति व घर में मानसिक तनाव की स्थिति रहेगी, पूर्व नियोजित हुई योजनाओं के लिए मार्ग प्रशस्त होता रहेगा। २५, २६ जनवरी १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२ फरवरी एवं १, २, ३, ११, १२, १३, २०, २१, २२, २८, २९, ३० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कुम्भ ( AQUARIUS ) गू, गे, गो, स, सि, से, सू, सो, द।

यह वर्ष आपके लिए भूमि वाहन और भवन का सुख प्रदान करने वाला रहेगा, भवन निर्माण के कारण व्यय-आधिक्य भी रहेगा, वृथा-भ्रमण व संघर्ष से कभी-कभी मन खिन्न रहेगा, २४ जून से १४ सितम्बर के मध्य में भवन निर्माण सम्बन्धी अनेक बाधाओं का भी सामना करना पड़ेगा किन्तु अन्त में सब समस्याओं का हल हो जायेगा और गृह परिवर्तन का भी योग बनेगा, धर्म व शिक्षा के क्षेत्र में जुड़ने के अवसर प्रापत होंगे। तीर्थाटन और पुण्य के कार्यों में अभिरूचि बढ़ेगी, देश-विदेश की लाभप्रद यात्राएँ धनागम के स्रोतों में वृद्धि करेंगी, कष्ट निवारण हेतु बृहस्पति का दान विष्णु स्तोत्र का पाठ श्रेयस्कर रहेगा। यह वर्ष आपके लिए मिश्रित

फलदाय रहेगा। इस वर्ष राशीश गुरु कुम्भ राशि में संचरण करेंगे, वर्षारम्भ में २४ जून को कुम्भ में वक्री होंगे और १४ सितम्बर तक वक्री ही रहेंगे और मकर राशि में प्रवेश करेंगे, १८ अक्टूबर से मकर राशि में मार्गी होकर २० नवम्बर को कुम्भ राशि में प्रवेश करेंगे। वर्षारम्भ में राशि से तृतीय भाव में स्थित होने के कारण दूर-समीप यात्राओं का अवसर प्राप्त होगा। बन्धु- बान्धवों एवं भातृ पक्ष से सहयोग रहेगा, कार्यक्षेत्र में व्यस्तता रहेगी और विलम्बित कार्य पूर्णता को प्राप्त होंगे, विघ्न-बाधाओं के रहते हुए भी धनागम व आय प्राप्ति के स्रोत बने रहेंगे। जब-जब गुरु वक्री होंगे तब-तब भ्रातृपक्ष से वैमनस्य रहेगा, वैचारिक मतभेद होने के कारण मानसिक कष्ट रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में किसी से अनावश्यक वाद-विवाद झगड़े का कारण बन सकता है। अतः वाणी पर संयम आवश्यक है। मासान्त में समय उत्तम रहेगा। धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। कार्य-व्यवसाय के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे, कार्य-व्यवसाय में उत्तम लाभ प्राप्ति व कुटुम्ब-परिवार सुख प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। २०, २१, २२, २८, २९, ३० अप्रैल एवं ७, ८, ९, १७, १८, १९, २६ मई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ के स्वास्थ किञ्चित नरम रहेगा। संक्रमण, ज्वर व वातकफ विकारों से कष्ट रहेगा। व्ययाधिक्य व आकस्मिक यात्राओं से मन खिन्न रहेगा। मातृपक्ष से असहयोग रहेगा। पति/पत्नी एवं संतान से असहयोग रहेगा। उत्तरार्ध में स्थिति संभलेगा। ३, ४, ५, १३, १४, १५, २२, २३, ३० जून एवं १, २, १०, ११, १२, १९, २०, २१ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। कुछ पुराने कार्य योजनाओं की सिद्धि होगी। नवीन योजनाओं में विलम्ब होता रहेगा। नेत्र व उदरपीड़ा की स्थिति बनी रहेगी। व्यर्थ के भागदौड़ में समय नष्ट होगा। पारिवारिक सुख में सुधार की सम्भावना है। परस्त्री/परपुरुष के साथ सम्बन्ध की सम्भावना बनेगी। प्रेमी युगलों की विवाह की सम्भावना बनेगी नजदीकी लोगों से जुड़ाव रहेगा, आय व व्यय दोनों के साधनों में वृद्धि रहेगी। २८, २९, ३० जुलाई ६, ७, ८, १६, १७, २४, २५, २६ अगस्त एवं ३, ४, ५, १२, १३, २० सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वैचारिक मतभेद के कारण पारिवारिक कलह होगा। भाई-बन्धुओं में मनमुटाव व द्वेष की स्थिति रहेगी। मासान्त तक विदेश भ्रमण के समाचार मिलने की सम्भावना रहेगी राजकीय पक्ष से लाभ रहेगा। बाहर से शुभ समाचार की प्राप्ति होगी क्रोध व उत्तेजना में वृद्धि रहेगी। खर्च में वृद्धि रहेगी, वाणी पर संयम से लाभ होगा। २१, २२, ३० सितम्बर १, २, ९, १०, ११, १७, १८, १९, २८, २९, ३० अक्टूबर एवं ५, ६, ७, १४, १५, १६ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में मातृपक्ष से सहयोग रहेगा, भूमि-भवन-वाहन प्राप्ति से मन प्रसन्न रहेगा। छोटे भाइयों के सहयोग से नवीन कारोबार की योजनाएँ फलीभूत होंगी। समीप-दूर की यात्राएँ लाभपद्र रहेंगी। जीवन में भौतिक सुख संसाधनों का सौख्य रहेगा। २४, २५, २६ नवम्बर ३, ४, ११, १२, १३, २१, २२, २३, ३०, ३१ दिसम्बर एवं ८, ९, १७ जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ किञ्चित नरम रहेगा। वायुविकारों से उदरपीड़ा, शिरशूल से कष्ट रहेगा। कार्यक्षेत्र में शत्रु भय व कठिन प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा मानसिक तनाव व धन की चिन्ता रहेगी अनेक प्रयासों के पश्चात धनागम व लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। मासान्त में परिस्थितियाँ परिवर्तित होंगी। १८, १९, २६, २७, २८ जनवरी ३, ४, ५, १४, १५, १६, २३, २४, २५ फरवरी एवं १३, १४, १५, २२, २३, २४, ३०, ३१ मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मीन ( PISCES ) दी, दु, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची।

यह वर्ष आपके लिए सामान्य फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में पारिवारिक समस्याओं से संघर्ष करना पड़ेगा स्वास्थ्य नरम रहेगा, अनावश्यक दौड़-धूप विदेश प्रवास व्यवसाय में मंदी का सामना करना पड़ सकता है अनावश्यक खर्च में वृद्धि शारिरीक कष्ट की भी सम्भावना है उदर-विकार, वृक्क-विकार, शिर शूल, पित्त-कफ-वायु विकार, पथरी पीड़ा से कष्ट हो सकता है। अनुज भ्राताओं से वैचारिक मतभेद रहेगा परिवार से सहयोग न होने से मन खिन्न रहेगा। पति/पत्नी से अनबन रहेगा। संतान पक्ष की शिक्षा एवं स्वास्थ्य संबंधी चिन्ता रहेगी। पुत्र की शिक्षा पर अत्यधिक खर्च से तनाव हो सकता है वर्षान्त में स्थिति किञ्चित सुधरेगी, व्यापार रोजगार में उतार-चढ़ाव होते हुए भी जीवन यापन सरलतापूर्वक चलता रहेगा। परिवार कुटुम्ब के वातावरण में भी शांति का वातावरण बनेगा। कष्ट निवारण हेतु कदली पूजन कर पीला वस्त्र दान करें, शिवार्चन भी लाभकारी रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( १३ अप्रैल से २६ मई २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में अनेक वर्षो से लम्बित कार्य सिद्ध होंगे। रूका धन प्राप्त होगा। भौतिक सुख संसाधनों की वृद्धि होगी। वाहन प्राप्ति, भवन-प्रवेश नवीन कार्यालय की स्थापना भी प्रसन्नता व, आत्मविश्वास में वृद्धि करेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा। पैतृक संपति में लाभांश हर्ष प्रदान करेगा। पति/पत्नी से संबंध सामान्य होंगे दाम्पत्य सुख प्राप्त होगा। १३, १४, २२, २३, ३० अप्रैल एवं १, २, ९, १०, ११, १९, २०, २१ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( २७ मई से २४ जुलाई २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में कार्यक्षेत्र में उन्नति, व वृद्धि के मार्ग प्रशस्त रहेंगे। धनागम व स्थायी कोष में वृद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। पति/पत्नी से संबंध कटु रहेंगे। पारिवारिक वातावरण बोझील रहेगा। उत्तरार्द्ध में कार्यक्षेत्र में बाधाएँ, व्ययाधिक्य, शत्रुओं के षडयन्त्र से मानसिक कष्ट रहेगा। संयम व विवेक से कार्य करें। वाणी व अहंकार पर नियन्त्रण से स्थिति संभलेगी। २७, २८, २९ मई ५, ६, ७, १५, १६, २४, २५ जून एवं ३, ४, ५, १२, १३, १४, २१, २२, २३ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २५ जुलाई से २० सितम्बर २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में भूमि-भवन संबंधी झगड़ों से मन व्यथित रहेगा। भाग्यवशात् उच्चाधिकारी के सहयोग से मामला सुलझ जाएगा। समीप दूर की देश-विदेश यात्राएँ लाभकारी रहेगी। धार्मिक अनुष्ठानों व तीर्थ यात्राओं में सहभागिता रहेगी। समाज-सेवा में अग्रणी रहेगे बुजुर्गों की सेवा व गुरुजनों का आर्शीवाद प्राप्त होगा। माता का सहयोग रहेगा, संतानपक्ष से हर्ष व संतुष्टि रहेगा। पित वायु विकार, उदर पीड़ा से कष्ट रहेगा। ३०, ३१ जुलाई ९, १०, ११, १८, १९, २७, २८ अगस्त एवं ५, ६, ७, १४, १५ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २१ सितम्बर से १९ नवम्बर २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए शुभफलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में कार्यक्षेत्र में सफलता, धनागम के मार्ग प्रशस्त रहेंगे। नई-नई योजनाएँ कार्यान्वित होने से लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। भवन-भूमि-वाहनादि का प्रचुर सुख प्राप्त होगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग माता का स्वास्थ्य उत्तम रहेगा। उत्तरार्ध में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। पैरो में पीड़ा, उदर-पीड़ा कफ-वायु विकार टायफायड पीलिया, आदि संक्रामक रोगों से सतर्क रहे शुत्रुपक्ष प्रयत्न करने पर भी हानि नहीं पहुँचा पाएगा। २३, २४, २५ सितम्बर २, ३, ४, ११, १२, १३, १९, २०, ३०, ३१ अक्टूबर एवं ७, ८, ९, १६, १७ नवम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २० नवम्बर २०२१ ई. से १७ जनवरी २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए शुभफलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में मातृपक्ष, कुटुम्ब जनों मातृपक्ष के सहयोग से हर्ष व उत्साह बना रहेगा। मानसम्मान में वृद्धि, यश प्राप्ति, समुदाय में अग्रणी रहेंगे। अनेक स्रोतों व साधनों से लाभ प्राप्ति व धनागम होगा। स्थायी कोष में वृद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। कार्यक्षेत्र का विस्तार व जलीय संसाधनों से प्रचुर लाभ मिलेगा। परिवार में संतुष्टि, सुख व हर्ष का वातावरण रहेगा। भौतिक संसाधनों का भी सुख प्राप्त होगा। २६, २७, २८ नवम्बर ५, ६, १३, १४, १५, २३, २४, २५ दिसम्बर एवं १, २, १०, ११, १२ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( १८ जनवरी से ०१ अप्रैल २०२२ ई, तक )**

यह समय आपके लिए शुभफलदायक रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग व कार्य व्यापार में सहायता मिलेगी पूर्वार्द्ध में भूमि-भवन-वाहनादि का उत्तम लाभ होगा राशीश के राशि से चतुर्थ स्थान में स्थित होने के फलस्वरूप माता का सहयोग मिलेगा, गृह प्राप्ति पैतृक सम्पत्ति का लाभ होगा। संतानपक्ष से हर्ष व संतुष्टि रहेगी उच्चशिक्षा व पर्यटन हेतु देश-विदेश-यात्रा संभव है। परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। पति/पत्नी से संबंध मधुर रहेंगे। २०, २१, २२, २९, ३० जनवरी ६, ७, ८, १६, १७, १८, २५, २६, २७ फरवरी ६, ७, ८, १५, १६, १७, २४, २५, २६ मार्च एवं १ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**प्रो. नीलम ठगेला**
**ज्येतिष-विभाग**

# विक्रम सम्वत् २०७८, ईश्वीय सन् २०२१ - २२ व्रत, पर्व एवं उत्सव

## चैत्र शुक्ल पक्ष ( दि. १३ अप्रैल से २७ अप्रैल २०२१ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | १३ अप्रैल | मंगल | वासन्तिक नवरात्र प्रा., घटस्थापन, गुड़ी पड़वा, युगादि भारतीय नववर्षारम्भ वैशाखी, रामायण नवाह्न प्रा., कल्पादि, चन्द्रदर्शन, मेष संक्रान्ति २६:३३ बजे। |
| द्वितीया | १४ अप्रैल | बुध | मेष सं. पुण्यकाल सूर्योदय से मध्याह्न तक, सिन्धारा, झूलेलाल जयन्ती, अम्बेडकर जयन्ती। |
| तृतीया | १५ अप्रैल | गुरु | मत्स्य जयन्ती (अपराह्न काल), गणगौरी तृतीया, मन्वादि, हिमाचल दिवस। |
| चतुर्थी | १६ अप्रैल | शुक्र | विनायक चतुर्थी, रोहिणी व्रत। |
| षष्ठी | १८ अप्रैल | रवि | यमुना छठ, स्कन्द षष्ठी। |
| अष्टमी | २० अप्रैल | मंगल | महानिशा पूजा, दुर्गाष्टमी, मेला मनसा देवी, मेला बाहुफोर्ट जम्मू। |
| नवमी | २१ अप्रैल | बुध | श्री रामनवमी व्रत, श्री राम जयन्ती (मध्याह्न काल), श्री तारा जयन्ती, (औली जैन प्रा.), रामायण नवाह्न समा., नवरात्र समा.। |
| दशमी | २२ अप्रैल | गुरु | नवरात्र व्रत पारणा। |
| एकादशी | २३ अप्रैल | शुक्र | कामदा एकादशी व्रत। (सर्वेषाम्) |
| द्वादशी | २४ अप्रैल | शनि | शनि प्रदोष व्रत। |
| त्रयोदशी | २५ अप्रैल | रवि | महावीर जयन्ती (जैन), अनङ्ग त्रयोदशी। |
| चतुर्दशी | २६ अप्रैल | सोम | पूर्णिमा व्रत। |
| पूर्णिमा | २७ अप्रैल | मंगल | सत्यव्रत, मन्वादि, सिद्धाचल यात्रा, हनुमज्जयन्ती (दाक्षिणात्य), औली जैन समा., वैशाख स्नान प्रा.। |

## चैत्र कृष्ण पक्ष ( दि. २८ अप्रैल से ११ मई २०२१ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | २८ अप्रैल | बुध | प्रतिपदाक्षय |
| द्वितीया | २९ अप्रैल | गुरु | चन्द्रोदय २१:४९ बजे, चतुर्थी व्रत। |
| पंचमी | १ मई | शनि | श्रमिक दिवस। |
| षष्ठी | २ मई | रवि | कोकिला षष्ठी, आर्यभट जयन्ती। |
| सप्तमी/अष्टमी | ३ मई | सोम | शर्करा सप्तमी, कालाष्टमी। |
| अष्टमी | ४ मई | मंगल | शीतलाष्टमी। |
| एकादशी | ७ मई | शुक्र | वरूथिनी एकादशी व्रत (स.), वल्लभाचार्य जयन्ती। |
| द्वादशी | ८ मई | शनि | शनि प्रदोष व्रत। |
| त्रयोदशी | ९ मई | रवि | मास शिवरात्रि। |
| अमावस्या | ११ मई | मंगल | भौमवती अमावस्या। |

## वैशाख शुक्ल पक्ष ( दि. १२ मई से २६ मई २०२१ ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | १३ मई | गुरु | चन्द्रदर्शन, रोहिणी व्रत, ईद उल फित्तर। |
| द्वितीया/ तृतीया | १४ मई | शुक्र | परशुराम जयन्ती (प्रदोष काल), वृष संक्रान्ति २३/२५ बजे, सं. पुण्यकाल मध्याह्नोत्तर।, |
| तृतीया | १५ मई | शनि | अक्षय तृतीया, त्रेतायुगादि, बद्री केदार यात्रा, मातङ्गी जयन्ती, विनायक चतुर्थी। |
| पंचमी | १७ मई | सोम | आद्य गुरु शंकराचार्य जयन्ती, सूरदास जयन्ती, रामानुज जयन्ती। |
| सप्तमी | १९ मई | बुध | गंगोत्पत्ति, गंगा सप्तमी। |
| अष्टमी | २० मई | गुरु | दुर्गाष्टमी (मध्याह्न व्यापिनी), श्री बगलामुखी जयन्ती। |

